# हिन्दी नाटक साहित्य

का

# इतिहास

लेखक

श्री सोमनाथ गुप्त एम० ए०, पी०-एच० डी०

अध्यक्ष, हिन्दी-विभाग, जसवन्त कालेज, जोधपुर

प्रकाशक

**हिन्दी-भवन**

जालंधर और इलाहाबाद

पहला संस्करण ]  जनवरी १९५०  [ मूल्य८)

जिनके चरणों में रहकर,

मेरे मस्तिष्क को विचार,

और

मौन हृदय को वाणी मिली;

**अपने उन्हीं गुरुदेव पूज्यवर श्री धीरेन्द्र वर्मा**

की सेवा में

यह

**'गुरु-दक्षिणा'**

प्रस्तुत है।

गुरु-ऋण से मुक्त होने का इच्छुक—

सोमनाथ

# प्राक्कथन

आगरा विश्वविद्यालय ने प्रस्तुत प्रबन्ध के लिए जो विषय स्वीकृत किया है वह है The History and Development of Dramatic Literature in Hindi अर्थात् हिन्दी में नाट्य साहित्य का इतिहास और विकास।

'नाट्य साहित्य' एक व्यापक शब्द है। लेखक ने उसके अंतर्गत तीन प्रकार का साहित्य माना है—नाट्यशास्त्र सम्बन्धी साहित्य, नाटक सम्बन्धी साहित्य और नाटककारों पर व्यक्तिगत रूप से लिखा गया साहित्य। अतएव प्रकट है कि प्रस्तुत प्रबन्ध का विषय इन तीनों प्रकार के साहित्य का इतिहास और विकास है।

नाट्यशाला सम्बन्धी बहुत ही थोड़ा सा साहित्य हिन्दी में लिखा गया है। इस सम्बन्ध में निम्न वक्तव्य पर्याप्त है :—

## (अ) हिन्दी में नाट्यशास्त्र

शास्त्रीय दृष्टि से नाटक और उसके समस्त अंगों का विवेचन नाट्यशास्त्र का विषय है। उस विषय पर हिन्दी में बहुत ही कम पुस्तकें रची गई हैं। कुछ विद्वानों ने नाटक-साहित्य का इतिहास लिखने का प्रयास तो किया है परन्तु शास्त्र की ओर ध्यान कम रखा है।

इस सम्बन्ध की विशेष पुस्तकें ये हैं : भारतेन्दु का *नाटक* ( १८८३ ); महावीर प्रसाद द्विवेदी का *नाट्यशास्त्र* ( १९०१ ), बलदेव प्रसाद मिश्र का *नाट्य प्रबन्ध* ( १९०३ ); चन्द्रराज भंडारी का *नाट्यकला दर्शन* ( १९२५ ); रमाशंकर शुक्ल का *नाट्यनिर्णय* ( १९३० ) सेठ गोविंददास की *नाट्यकला मीमांसा* ( १९३१ ); डा० श्यामसुन्दरदास और डा० पीताम्बर दत्त का *रूपक रहस्य* ( १९३८ ); दिनेशनारायण

उपाध्याय का *हमारी नाट्य परम्परा* तथा शिखरचंद भंडारी का *नाट्य-कला एवं साहित्य की रूपरेखायें* ( १९४१ ) ।

भारतेन्दु का '*नाटक*' ऐतिहासिक विकास एवं उपयोगिता दोनों की दृष्टि से बड़ा महत्त्वपूर्ण है। अपनी छोटी सी पुस्तिका में लेखक ने अपने समय तक ( १८३७-१८८३ ) के हिन्दी नाटक साहित्य एवं उसकी कला पर बड़ी सुरुचिपूर्ण और पैनी दृष्टि डाली है। सबसे पहले उन्होंने संस्कृत के दृश्य-काव्य और उसके भेदों को लेकर उनके लक्षण बता दिए हैं। परन्तु साथ ही साथ स्वयं रचित अथवा अन्य किसी समकालीन लेखक के नाटक के नाम भी उदाहरण स्वरूप देकर हिन्दी में पाये जाने वाले संस्कृत के रूपकों का उल्लेख कर दिया है। जहाँ उदाहरण नहीं मिला है वहाँ उसके अभाव की भी सूचना दे दी है। इस प्रकार हिन्दी-पाठक को उन्होंने संस्कृत रूपकों के भेदों का हिन्दी उदाहरण द्वारा ज्ञान कराने का प्रयास किया है।

तत्पश्चात् उन्होंने अपने समय में पाये जाने वाले 'नवीन भेद' भी बताये हैं और उनके विषय विस्तार एवं उनके प्रतिपादन की शैली की विवेचना करते हुए युगानुकूल मंत्रणा दी है। उनका यह वक्तव्य विचारणीय है।

"अब नाटकादि दृश्यकाव्य में अस्वाभाविक सामग्री परिपोषक काव्य सहृदय सभ्य मंडली को नितान्त अरुचिकर है, इसलिए स्वाभाविकी रचना ही इस काल के सभ्यगण की हृदय-ग्राहिणी है। इस से अब अलौकिक विषय का आश्रय करके नाटकादि दृश्य काव्य प्रणयन करना उचित नहीं है।"

अन्य प्रसंगों पर भी पूर्ण ध्यान दिया है। प्रतिकृति (Scenes) नाटक रचना, अभिनय, अंक-विभाजन, विदूषक तथा रस-वर्णन आदि सभी की उन्होंने समयोचित व्याख्या की है और आवश्यकीय परामर्श दिया है।

द्विवेदी जी की पुस्तक एक निबन्ध मात्र है जिसमें सब कुछ

संस्कृत के ही आधार पर लिखित है। सब विषयों का विचार संस्कृत के आचार्यों के अनुसार ही है और हिन्दी वालों को उससे केवल संस्कृत नाट्यशास्त्र का थोड़ा सा ज्ञान होता है अन्यथा इस निबन्ध का कोई विशेष मूल्य नहीं है। समय और देश के अनुसार इन शास्त्रीय नियमों में कौन से उपयोगी हैं अथवा कोई नवीनता हिन्दी के तत्कालीन नाटक लेखकों ने अपनी रचनाओं में उपस्थित की है या नहीं? वे परिवर्तन उपादेय हैं या नहीं? इस प्रकार का विवेचन प्रस्तुत निबन्ध में नहीं है और न ही उसमें भविष्य के लिए कोई पथ-प्रदर्शन है। *नाट्य प्रबन्ध*, *नाट्यकला दर्शन*, *नाट्य निर्णय* और *हमारी नाट्य परम्परा* भी इसी प्रकार की रचनाएँ हैं। हिन्दी पाठकों या लेखकों को उनसे किसी प्रकार की सहायता नहीं मिली।

*नाट्यकला मीमांसा* में सेठ जी ने भारतीय और पश्चिमी दृष्टि-कोण का संक्षिप्त अध्ययन प्रस्तुत किया है। नाटक की लेखन पद्धति ( Technique ), नाटकों की स्वाभाविकता, सफल नाटक का साहित्य में स्थान, नाटक में हास्यरस, पात्रों की भाषा तथा रंगमंच और अभि-नय एवं वेशभूषा पर भी उन्होंने थोड़ा विचार किया है। उनका प्रबन्ध अधिकतर तुलनात्मक विवेचन है। उनके मनोवैज्ञानिक विश्लेषण से नाट्यकला के सम्बन्ध में, वर्तमान परिस्थिति को देखते हुए, पाठक भारतेन्दु के '*नाटक*' से कुछ आगे बढ़ता है। परन्तु एक कमी सेठ जी में भी विद्यमान है। उनकी विचारधारा पश्चिम से अधिक प्रभावित है और उन्होंने अपने वक्तव्य में प्रचलित हिन्दी नाटकों के उदाहरण का उपयोग नहीं किया है। अतएव उनकी मीमांसा केवल इतना ही कह-कर रह जाती है कि नाट्यकला में क्या होना चाहिए? उसमें इस प्रश्न का उत्तर नहीं है कि हिन्दी नाटकों में क्या हुआ है और वह कैसा हुआ है?

*रूपक रहस्य* तो केवल मात्र संस्कृत के नाट्यशास्त्र के नियमों

का हिन्दी रूपान्तर है। लेखक द्वय ने यह परिश्रम अवश्य किया है कि नियमों का संकलन वैज्ञानिक प्रणाली से रखा है और संस्कृत साहित्य के समस्त प्रसिद्ध शास्त्रों के आधार पर है। हिन्दी नाटककारों की कला का विवेचन उसमें भी नहीं है।

शिखरचंद की पुस्तक बहुत उपयोगी है। उसका विवेचन हमारे नाट्यशास्त्र के ज्ञान को कुछ और अधिक आगे ले चलता है। यद्यपि यह विवरण भी बहुत व्यापक नहीं है परन्तु लेखक ने सिद्धान्त का विवेचन और हिन्दी के नाटकों में उनके पालन सम्बन्धी विषय पर कुछ गंभीर विवेचना की है। उनमें यदि कमी है तो केवल यही कि उनकी पुस्तक एक प्रकार का विवेचनमात्र है। निश्चित सिद्धान्तनिर्णय उसमें भी नहीं है जिन नियमों का पालन कर हिन्दी नाटक साहित्य कुछ विकसित हो सकता। अपने *नाट्यचिंतन* में भी उन्होंने व्यक्तिगत नाटककारों की कला का उद्घाटन किया है।

अभी तक हिंदी में ऐसी कोई पुस्तक नहीं है जिसमें शास्त्रीय नियम निर्धारित कर दिए गए हों और जो आगे के लेखकों के लिए अनर्गल प्रयास का प्रतिरोध और सामयिक विकास में साधक हों।

हिन्दी में नाट्यशास्त्र संबंधी नियमों के पालन और उनमें परिवर्तन होने का उल्लेख यथास्थान कर दिया गया है।

नाटक साहित्य का इतिहास अपने स्थान पर वर्णित है। यहाँ पर उस विषय पर लिखे गए अन्य विद्वानों की पुस्तकों का संक्षिप्त परिचय आवश्यक है।

## ( आ ) हिन्दी नाटक साहित्य के इतिहास-लेखक और उनकी रचनायें

हिन्दी नाट्यशास्त्र की तरह नाटक साहित्य के इतिहास पर बहुत कम लिखा गया है और जो कुछ लिखा गया है उसमें वैज्ञानिक

प्रणाली का अभाव सबसे अधिक खटकने वाला है। ये इतिहास अधिकतर नाट्यसाहित्य के इतिहास हैं। 'नाट्य' शब्द में नाटक, उसकी कला, अभिनय आदि सभी अंग आ जाते हैं। इतने व्यापक शब्द का प्रयोग कर विद्वान लेखकों ने अपना अधिकांश समय संस्कृत की परम्पराओं और उनके नियमों के उल्लेखन मात्र में व्यतीत कर दिया है।

प्रधान रचनायें इस विषय की हैं—भारतेन्दु कृत *नाटक* (१८८३) का इतिहास अंश; विश्वनाथ प्रसाद मिश्र का *हिंदी में नाट्य साहित्य का विकास* ( १९२९ ); ब्रजरत्नदास का *हिंदी नाट्य साहित्य* ( १९३८ ); गुलाबराय जी का *हिन्दी नाट्य विमर्ष* (१९४०); प्रो० नगेन्द्र का *आधुनिक हिन्दी नाटक* (१९४२) और प्रो० सत्येन्द्र का *हिन्दी एकांकी* (?)।

उपरोक्त सूची में से अन्तिम दो को छोड़कर शेष में शास्त्रीय नियम भी हैं और नाटक साहित्य का इतिहास भी। शास्त्रीय नियमों के अंश का विवेचन यहाँ अभीष्ट नहीं है क्योंकि उनका प्रधान संबंध संस्कृत से है। अतएव उनका महत्त्व केवल इसी में है कि हिन्दी में पाये जाने वाले लक्षणों और नियम के उद्गम पर विचार करते हुए, उनका वर्णन किया जाय।

विचाराधीन विषय यह है कि नाटक साहित्य के इतिहासकारों ने क्रमशः क्या-क्या नई सामग्री पाठकों के सामने रखी और अपने मत का प्रतिपादन करने के लिए उन्होंने क्या प्रमाण दिये हैं? वे प्रमाण कहाँ तक उचित हैं? उनकी खोजों में वैज्ञानिक प्रणाली का उपयोग कितना और किस प्रकार किया गया है? प्रत्येक परवर्ती लेखक ने अपने पूर्ववर्ती के द्वारा दी गई सामग्री में कहाँ तक वृद्धि की है?

भारतेन्दु का '*नाटक*' इस विषय का पहला ग्रन्थ है। अपने छोटे से निबन्ध के इतिहास अंश को उन्होंने तीन भागों में बाँट दिया

है। पहले में संस्कृत के नाटकों का संक्षिप्त इतिहास और एक सूची है; दूसरे में हिंदी नाटकों का संक्षिप्त इतिहास और एक सूची है और तीसरे में 'योरप में नाटकों का प्रचार' विषय पर उनके विचार हैं। हमारा सम्बन्ध दूसरे अंश से है।

भारतेन्दु की इस रचना का समय सन् १८८३ है। अतएव पाठक उनसे यही आशा करता है कि अपने समकालीन एवं पूर्वजों का एक सम्पूर्ण इतिहास भारतेन्दु ने प्रस्तुत किया होगा। परन्तु सत्य ऐसा नहीं है। भारतेन्दु अपने पिता के 'नहुष' नाटक को हिन्दी का सब से प्रथम नाटक मानते हैं क्योंकि उनके मत से ' विशुद्ध नाटक रीति से पात्र प्रवेशादि नियम रक्षण द्वारा भाषा का प्रथम नाटक मेरे पिता पूज्य चरण श्री कविवर गिरिधरदास ( वास्तविक नाम बाबू गोपाल चन्द्र जी ) का है।" दूसरा राजा लक्ष्मणसिंह का *शकुन्तला* नाटक, तीसरा स्वयं उन्हीं का *विद्यासुन्दर*, चौथा श्रीनिवासदास का *तप्ता संवरण*, पाँचवाँ भारतेन्दु कृत *वैदिकी हिंसा हिंसा न भवति* और छठा तोताराम का *केटो कृतान्त* है। इनके पश्चात् अनेक नाटक लिखे गए। एक तालिका भी भारतेन्दु ने दी है। इसके अतिरिक्त अपने इतिहास की भूमिका में उन्होंने नेवाजकृत *शकुन्तला*, *समय सार*, ब्रजवासीदास कृत *प्रबोध-चन्द्रोदय* का उल्लेख करते हुए उन्हें काव्य माना है क्योंकि उनमें "नाटक की रीत्यानुसार पात्र प्रवेश इत्यादि कुछ नहीं है।" *देव माया प्रपंच*, काशी नरेश की आज्ञा से बना हुआ *प्रभावती नाटक* और विश्वनाथसिंहजू का *आनन्द रघुनन्दन* "यद्यपि नाटक रीति से बने हैं किन्तु नाटकीय यावत नियमों का प्रतिपालन इनमें नहीं है और छन्द प्रधान ग्रन्थ हैं।"

अपने पूर्ववर्ती लेखकों के विषय में भारतेन्दु का मत तो बहुत कुछ सही है परन्तु उन्होंने बिना कोई प्रमाण दिए अपना निर्णय दे दिया है। जसवंतसिंहजी कृत *प्रबोध चन्द्रोदय* के अनुवाद की सूचना का अभाव और *आनन्द रघुनन्दन* को छन्द प्रधान ग्रन्थ मानकर

उसे नाटक न मानना भारतेन्दु के निर्णय की दो बड़ी त्रुटियाँ हैं। अपनी तालिका में भी उन्होंने जिन की सूचना दी है वह सूची भी अधिकांश मात्रा में अपूर्ण है जैसा कि हमारी सूची से ज्ञात हो जायगा।

अवैज्ञानिक रीति से लिखे होने और असंपूर्ण होने पर भी भारतेन्दु के '*नाटक*' का यह अंश बड़ा महत्त्वपूर्ण और उपयोगी है।

तीसरा ग्रन्थ बा० व्रजरत्नदास का *हिन्दी नाट्य-साहित्य* है। इसमें भी दो अंश हैं। प्रथम प्रकरण में संस्कृत नाटकों का इतिहास है और उनसे एवं साधारण नाटक की आवश्यकताओं से सम्बन्ध रखने वाले प्रसंगों पर चलताऊ विचार-प्रेक्षण है। दूसरे में लेखक ने अपने इतिहास काल का विभाजन किया है—

पूर्व-भारतेंदु काल—?-१९०० वि०
भारतेंदु काल—१९०१-१९५० वि०
वर्तमान काल—१९५०-? वि०

उपसंहार में लेखक ने संक्षिप्त उल्लेख रंगमंचीय नाटकों का भी कर दिया है।

व्रजरत्नदास जी की रचना में स्पष्ट अभाव ये हैं :

(१) काल-विभाजन का आधार उचित नहीं है। यदि भारतेन्दु को ही केन्द्र मान कर विभाजन किया जाय तो भारतेंदु के पहले नाटक के रचनाकाल को मुख्य केन्द्र मानना चाहिए उनकी जन्मतिथि को भी नहीं। बाबूजी ने न तो सन् १८५० को ही, जो भारतेंदु का जन्म-वर्ष है, पूर्व-भारतेंदु काल का अन्त माना है और न १८६७ ई० को ही जो भारतेंदु के सब से पहले नाटक का रचना-काल है।

इस निर्मूल धारणा के कारण अन्य दोनों कालों में भी त्रुटि आ गई है और उनका काल-विभाजन पाठक के लिए भ्रमात्मक बन गया है।

(२) पूर्व-भारतेंदु काल की जो सामग्री बाबू जी ने उपस्थित की है उसका विश्लेषण उचित रीति से नहीं किया गया है। जो परिणाम दिए गए हैं वे किस आधार पर, इसका उल्लेख कहीं नहीं हैं। इस प्रकरण में सामग्री को नामात्मक सुन्दर सूची है परन्तु नाटकों के गुण दोषों का विवेचन करने के उपरान्त उनके युग की जो विचारधारा है उसका समावेश उसमें नहीं है।

बिहारी भाषा के नाटकों का जो इतिहास दिया गया है वह भी व्यर्थ है क्योंकि बिहारी, भाषा-विज्ञान की दृष्टि से. हिन्दी से पृथक् एक भाषा है। अतएव उसकी आवश्यकता हिन्दी के नाटकों का इतिहास लिखने के लिए नहीं है।

(३) भारतेंदु काल के नाटकों का इतिहास बाबू साहब का सब से अधिक सफल प्रयास है। उनके वर्णन में सामग्री पर्याप्त है परन्तु भिन्न-भिन्न नाटक-धाराओं का कोई उल्लेख नहीं है। प्रमुख नाटककारों के विषय में लिख कर उन्होंने अपनी लेखनी को विश्राम दे दिया है।

भारतेन्दु और उनके समकालीन लेखकों में जो मानवी रुचि का चित्रण है उसका वैज्ञानिक विश्लेषण, युगानुकूल उसकी उपयोगिता अथवा विकास, तथा नाट्यकला और नाट्य-विधान के विकास की ओर लेखक ने पूर्ण ध्यान नहीं दिया है। नाटक के गीतिकाव्य वाले अंश के विवेचन का उसमें सर्वथा अभाव है। किन प्रवृत्तियों ने हिन्दी नाटक को प्रभावित किया इस ओर भी बाबू जी का प्रभास नगण्य के बराबर है।

(४) वर्तमान काल में लेखक ने बहुत ही कम लेखकों का उल्लेख किया है। प्रमुख नाटककारों को छोड़कर फुटकर लेखकों के तो नाम भी उन्होंने कहीं नहीं लिखे।

भारतेन्दु-काल से चली आने वाली परम्पराओं का कोई विवरण इस प्रसंग में नहीं है फिर उनके विकास या ह्रास का वर्णन तो कहाँ

से हो सकता था। हिन्दी नाटकों के विषय, प्रतिपादन, नाट्य-विधान एवं पूर्ववर्ती प्रकारों में क्या अन्तर हुआ और कौन से नये 'प्रकार' हमारे साहित्य में उत्पन्न हुए ? इन सब प्रश्नों का संतोषजनक उत्तर उक्त पुस्तक में नहीं मिलता।

(५) उपसंहार की सामग्री भी उसी प्रकार अगठित और अपूर्ण है।

बाबू जी की पुस्तक में सूचनायें बहुत हैं, सामग्री की भी कमी नहीं है यद्यपि वे बिलकुल नवीनतम नहीं है परन्तु उनके विश्लेषण से नाटक-साहित्य के विकास पर स्पष्ट प्रकाश नहीं पड़ता। वैसे उनकी पुस्तक इस विषय पर उस समय तक लिखी गई सब पुस्तकों से अधिक उपयोगी और महत्त्वपूर्ण है।

तीसरी पुस्तक गुलाबराय जी का *नाट्य-विमर्ष* है। यह २६८ पृष्ठों की पुस्तक है परन्तु 'हिन्दी के नाटक' पर इसमें केवल ४७ पृष्ठ हैं। पाँचवें अध्याय में *शकुन्तला*, *उत्तररामचरित*, *चित्रांगदा* और *चन्द्रगुप्त* का तुलनात्मक अध्ययन और कुछ नाटकों का आलोचनात्मक परिचय है। इस परिचय से हिन्दी के मौलिक नाटकों के विषय में कोई जानकारी नहीं होती।

गुलाबराय जी की पुस्तक का आधार बाबू ब्रजरत्नदास की पुस्तक ही है और उसी का संक्षिप्त संस्करण इन ४७ पृष्ठों में है। *नाट्य-विमर्ष* की विशेषता यह है कि नाटककारों पर अधिक न लिखकर लेखक ने भिन्नकालीन नाटकीय प्रवृत्तियों का इतिहास लिखने का प्रयास किया है। परन्तु उनके प्रयत्न की मात्रा इतनी न्यून है कि वह सूत्रबद्ध इतिहास का रूप तक धारण करने में असमर्थ है।

फिर भी गुलाबराय जी ही पहले व्यक्ति हैं जिन्होंने नाटकीय प्रवृत्तियों की ओर उद्योग आरंभ किया।

नगेन्द्र जी की रचना '*आधुनिक नाटक साहित्य*' अपनी विवेचना

का क्षेत्र सीमित रखते हुए लिखी गई है। उन्होंने नाटकों के भिन्न 'प्रकारों' का वर्गीकरण प्रवृत्तियों अनुसार किया है और उसी का विवेचन भी। उनकी शैली पाश्चात्य विचारधारा से परिपुष्ट वैज्ञानिक शैली है। अपने विवेचन में उदाहरणस्वरूप नगेन्द्र जी ने प्रत्येक विचारधारा के कुछ प्रतिनिधि लेखकों की रचनाओं का उल्लेख किया है। एक छोटे से निबन्ध में संभवतः इससे अधिक का समाना भी कठिन था।

पुस्तक अपने में सम्पूर्ण है परन्तु *'आधुनिक नाट्य-साहित्य'* सम्बन्धी समस्त अंगों पर वह प्रकाश नहीं डालती। पुरानी चली आने वाली धाराओं ने परिवर्तित होकर नवीन रूप धारण किया अथवा उनका सृजन ही नये रूप से हुआ? इस प्रश्न पर लेखक मौन हैं। उन का ध्यान केवल नाटक की नवीन प्रवृत्तियों तक ही सीमित है। उनके चारों ओर के वातावरण और उनकी सहकारिणी प्रवृत्तियों की ओर देखने का उन्हें अवकाश नहीं मिला। आधुनिक नाटक के पूर्ववर्ती प्रभावों में वह केवल संस्कृत से अनूदित रचनाओं को ही स्थान देते हैं, उन नाटकों को नहीं जो मौलिक अथवा रूपान्तरित रूप से हिन्दी में लिखे गये। यह केवल एकांगी दृष्टिकोण है। इसी का परिणाम यह हुआ है कि उन्होंने एकांकी का सर्व प्रथम लेखक प्रसादजी को माना है। ऐतिहासिक दृष्टि से यह कथन और मत सत्य नहीं है।

सत्येन्द्र जी के *हिन्दी एकांकी* में एकांकी का उत्तम इतिहास दिया गया है। लेखक ने परिश्रम के साथ अपने विषय का अध्ययन किया है और उचित प्रमाणों के आधार पर अपने निर्णय दिये हैं। यह पुस्तक अपने विषय की अत्यन्त उपयोगी और सर्वोत्तम पुस्तक है।

उपरोक्त पुस्तकों के अतिरिक्त हिन्दी साहित्य के इतिहास पर जो खोजपूर्ण पुस्तकें लिखी गई हैं उनमें भी इस विषय का समावेश है परन्तु ऐसे लेखकों का ध्येय निश्चित युग के समस्त हिन्दी साहित्य का

इतिहास लिखना है। ऐसी अवस्था में उनके वक्तव्य थोड़े और सूक्ष्म हैं। पं० रामचन्द्र शुक्ल, डा० श्यामसुन्दरदास, डा० वार्ष्णेय एवं डा० *श्रीकृष्णलाल* के नाम इस सम्बन्ध में उल्लेखनीय हैं।

इन विद्वानों के मत से प्रस्तुत लेखक कहाँ तक सहमत है और कहाँ तक असहमत है? अथवा उनके विवेचन में कितनी पूर्णता और वैज्ञानिकता है इसका अनुमान दोनों प्रकार की सामग्री के तुलनात्मक अध्ययन द्वारा सुगमता से लग सकेगा। प्रस्तुत लेखक केवल इतना ही कहने की धृष्टता कर सकता है कि उसने रिक्त स्थानों की केवल पूर्ति मात्र करने का ही उद्योग नहीं किया वरन अधिक से अधिक सामग्री प्रस्तुत करने और उसका वैज्ञानिक विश्लेषण करने की उसने भरपूर चेष्टा की है।

नाट्य साहित्य के अन्तर्गत तीसरे प्रकार का साहित्य वह है जो व्यक्तिगत नाटककारों के सम्बन्ध में लिखा गया है। ये पुस्तकें भारतेन्दु, प्रसाद और गोविंददास पर ही लिखी गई हैं।

भारतेन्दु की *नाटकावली* के तीन संस्करण निकले हैं। खड्गविलास प्रेस वाले संस्करण में उनकी रचनाओं के विषय में कुछ नहीं लिखा गया। दूसरा संस्करण श्यामसुन्दरदास जी ने निकाला। उसकी भूमिका में उन्होंने भारतेंदु की जीवनी और उनकी रचनाओं की कुछ चर्चा की है। भारतेंदु की रचनाओं का वर्गीकरण भी उन्होंने किया है। उनके अनुसार कुछ परिणाम संदिग्ध हैं और इसका उल्लेख भारतेंदु के सम्बन्ध में लिखे गये प्रस्तुत प्रबन्ध में यथास्थान कर दिया गया है। तीसरा संस्करण बा० ब्रजरत्नदास का है। अपनी भूमिका में उन्होंने भारतेंदु की रचनाओं के मूल उद्गम में जाने का प्रयास किया है। भारतेंदु के सबन्ध में ब्रजरत्नदास का विवेचन सब से अधिक उपयोगी है। परन्तु उनके निर्णय में भी कुछ स्पष्टता और सम्पूर्णता का अभाव है।

दूसरे नाटककार जिन पर आलोचनात्मक पुस्तकें रची गई हैं प्रसाद जी हैं। प्रसाद पर शिखरचंद जैन ने *प्रसाद का नाट्यचिंतन* लिखा। अपने निबन्ध में उन्होंने प्रसाद की विचारधारा को समझने का प्रयास किया है और मनोनुकूल उसकी विवेचना की है। कृष्णानंद गुप्त ने *प्रसाद के दो नाटक* में केवल मात्र उनके दोषों को ही प्रदर्शित किया है। ये दोष *चन्द्रगुप्त* और *स्कन्दगुप्त* के सम्बन्ध में है। तीसरा ग्रन्थ डा० जगन्नाथ प्रसाद शर्मा का है। इसका नाम है *प्रसाद के नाटकों का शास्त्रीय अध्ययन* ( १९४३ )। इस पुस्तक में विद्वान लेखक ने संस्कृत शास्त्र के नियमों की कसौटी पर प्रसाद के प्रत्येक नाटक को कस-कर देखा है और तदनुसार उसके गुण दोष का विवेचन किया है। संस्कृत सिद्धान्तों के आधार पर हिन्दी नाटकों की व्यवहारात्मक आलोचना करने का यह सर्व प्रथम प्रयास है और वह भी बड़ा सफल। ऐतिहासिक नाटकों की आधार भूत बिखरी हुई ऐतिहासिक सामग्री को प्रस्तुत कर लेखक ने अपनी आलोचना को और अधिक महत्त्वपूर्ण बना दिया है।

*शास्त्रीय अध्ययन* विद्वत्तापूर्ण प्रयास है और हिन्दी साहित्य की अमूल्य निधि है।

प्रसादजी पर एक पुस्तक प्रो० केसरी कुमार ने भी लिखी है—*प्रसाद और उनके नाटक* ( १९४५ )। यह पुस्तक पाश्चात्य शैली पर लिखी गई है। इसमें तर्क है परन्तु भावुकता उससे भी अधिक। लेखक ने केवल वे ही प्रसंग लिये हैं जिनका समावेश वह अपनी भावुक शैली में कर सका है। अतएव पुस्तक प्रसाद की नाट्यकला पर सम्पूर्ण रूप से प्रकाश नहीं डालती।

प्रसाद पर एक दो अन्य आलोचनायें भी हैं।

*गोविन्ददास के नाटकों पर एक आलोचना* उनकी पुत्री रत्नकुमारी ने ( १९३९ ) लिखी है। इसका विषय सेठजी की आरंभिक रचनाओं

तक अधिक सीमित है अतएव यह अधूरी है। इसके पश्चात् सेठजी ने कहीं अधिक साहित्य-सृजन किया है। इसमें उनके कुछ पौराणिक, कुछ ऐतिहासिक, कुछ सामाजिक और कुछ दार्शनिक नाटकों की आलोचना है।

हरिकृष्ण प्रेमी अथवा लक्ष्मीनारायण मिश्र के नाटकों पर या अन्य फुटकर लेखकों पर अभी तक कोई भी पुस्तक नहीं है।

## (इ) प्रस्तुत प्रबन्ध की विशेषतायें—

प्रस्तुत प्रबन्ध में पूर्ववर्ती सभी उपलब्ध साहित्य का उपयोग किया गया है। जहाँ कहीं कुछ स्थल खाली रह गये थे अथवा जिस सम्बन्ध की त्रुटियाँ अधिक दिखाई देती थीं उनका भी यथाशक्ति परिहार कर दिया गया है।

संक्षेप में इस प्रबन्ध की विशेषतायें ये हैं—

(१) सन् १८६७ से पहिले की समस्त उपलब्ध सामग्री का वैज्ञानिक अनुशीलन किया गया है और उसके आधार पर परिणाम निकाल कर रखे गये हैं। ऐसा करने से भ्रम और संदिग्धता का स्थान नहीं रहा। जो कुछ अब तक मनमाने ढंग से कहा जाता रहा है अब उसका प्रमाण प्रस्तुत प्रबन्ध में उपस्थित है।

हिन्दी नाटक साहित्य में जो विभिन्न परम्परायें विकसित हुईं, उनका उल्लेख सबसे पहले इसी प्रबन्ध में किया गया है और उनके लक्षणों का संक्षिप्त परिचय भी इसमें दे दिया गया है। साथ ही साथ लोक-रंगमंच और उसके लिए लिखे गये नाटकों की परम्परा एवं विकास का वर्णन भी इस प्रबन्ध में है।

(२) भारतेंदु के नाटकों का जो अध्ययन प्रस्तुत निबन्ध में है वह परम्पराओं की स्थिति एवं विकास की दृष्टि से है। *हरिश्चन्द्र* इत्यादि नाटकों के सम्बन्ध में जो धारणायें चली आ रही हैं उनका भी समा-

धान किया गया है। लेखक के मत से अब तक की भ्रान्तियों का अन्त हो जाना चाहिये।

भारतेंदु ने पूर्ववर्ती साहित्य को कितना और किस प्रकार आगे बढ़ाया इस ओर सबसे पहले ध्यान इसी प्रबन्ध में दिया गया है। अब तक के लेखक केवल भारतेंदु की कला का प्रदर्शन मात्र करके और उन्हें हिन्दी नाटकों का जन्मदाता मान कर संतोष कर लेते थे।

वास्तव में जैसा प्रमाणित किया गया है भारतेंदु काल हिन्दी नाटकों का सृजन-काल नहीं था वरन विकास काल था। भारतेंदु और उनके समकालीन लेखकों ने पुराने आधार पर ही अपना भवन निर्माण किया है।

(३) भारतेंदु के समकालीन लेखकों की चिन्ताधारा पर किन आन्दोलनों और संस्थाओं का प्रभाव पड़ा और उनके द्वारा उसी प्रकार का साहित्य क्यों लिखा गया? युगानुकूल चिंताधारा का सामंजस्य दिखाते हुए इस युग के साहित्य पर सांगोपांग विचार इसी निबन्ध में प्रस्तुत किया गया है। अब तक की उपलब्ध और सूचित सामग्री में अनेक नई रचनाओं की सूचना भी दी गई है।

तत्कालीन नाटक पर संस्कृत नाट्य शास्त्र के नियमों का प्रभाव, कुछ स्वतंत्र नाट्य विधान का विकास आदि विषयों पर भी नवीन प्रकाश डाला गया है।

(४) रंगमंचीय नाटक साहित्य का इतिहास यदि नया प्रयास कहा जाय तो अत्युक्ति न होनी चाहिये। प्रसिद्ध नाटक मंडलियों और उनके द्वारा जो श्रीवृद्धि नाटक साहित्य की हुई उसका शृंखलाबद्ध इतिहास प्रस्तुत करने का प्रयत्न नवीन साहस का द्योतक है।

(५) नाटक साहित्य में गीति-काव्य तत्त्व पर भी अभी तक किसी विद्वान ने ध्यान नहीं दिया था।

(६) प्रसाद के नाटकों का अध्ययन भी नये दृष्टिकोण से किया

गया है। अपनी पूर्ववर्तिनी धाराओं में उन्होंने क्या परिवर्तन किया और उसका क्या साहित्यिक मूल्य है ?—इस प्रश्न का पूर्ण उत्तर देने का साहस इस प्रबन्ध में है। साथ ही उनके प्रभाव से कौन प्रवृत्तियाँ आगे बढ़ने में समर्थ हुईं इसका भी विवेचन है।

(७) प्रसादोत्तर नाटक साहित्य का नवीन रूप और उसका नूतन नाट्य-विधान जता कर प्रबन्धको पूर्ण रूप देने का प्रयत्न किया गया है।

(८) परिशिष्टों द्वारा नाट्य साहित्य के विभिन्न अङ्गों एवं उससे संबंधित विषयों पर संक्षेप में प्रकाश डाला गया है और उनके क्रमिक विकास का इतिहास प्रस्तुत करने का उद्योग किया गया है।

लेखक सब निर्णयों में मौलिकता का दावा करने में असमर्थ है। उसका प्रयास यही है कि वैज्ञानिक ढंग पर उपलब्ध सामग्री की परीक्षा की जाय और उससे परिणाम निकाल कर नाटक साहित्य का इतिहास प्रस्तुत किया जाय जिसके आधार पर पाठक प्रत्येक काल के नाटककारों के विषय और रचनाओं से भी परिचित हो जाय और साथ ही साथ युगयुगान्तर की उस विचारधारा का प्रतिबिम्ब भी देख सके जो अपने समय में वर्तमान थी।

इतिहास केवल कुछ पुस्तकों अथवा लेखकों की क्रमिक सूचना मात्र नहीं है और न ही वह पुस्तकों का सार-संग्रह है। इतिहास उस नवीनता के अनिरुद्ध प्रवाह का नाम है जो क्षण-क्षण में बदलती हुई परिस्थितियों में बदलते रहने पर भी अपने नवीन रूप से प्रतिक्षण जीवन धारा को परिस्रावित करता है। वही साहित्य इतिहास कहलाने का अधिकारी है जो हमें बताता है कि हम कब स्थिर हुए और कब आगे को चले एवं हमारी बाधक और प्रेषक कौन सी शक्तियाँ थीं। नाटक साहित्य विशेष रूप से इन शक्तियों का, इन चिंताधाराओं का स्पष्टीकरण दर्शक के सामने रखता है तभी तो वह दृश्य-काव्य है।

प्रस्तुत प्रबन्ध में यही प्रयास किया गया है कि अन्य सामग्री के

साथ-साथ इन चिंताधाराओं का सम्यक् विकास हिन्दी विद्वानों के सामने प्रगट किया जाय। अपने उद्योग के लिए लेखक अपने सभी पूर्ववर्ती एवं समकालीन लेखकों की कृतियों के लिये कृतज्ञ है। उनके आधार के बिना यह प्रयोग निष्फल होता। अन्तिम दो परिशिष्टों में नाटक-सूचियाँ दे दी गई हैं। इन सब नाटकों के पढ़ने का दावा लेखक नहीं करता। उसने जो कुछ परिणाम निकाले हैं वे उपलब्ध सामग्री के आधार पर हैं।

जसवंत कालेज
जोधपुर
१. १. '५०

सोमनाथ गुप्त

# निर्देशिका

## अध्याय ६. ( प्रसाद का आगमन, उनकी रचनायें तथा समकालीन अन्य नाटककार )

### ( सन् १९१५—३३ ई० )

१. देश का राजनीतिक, धार्मिक और सामाजिक वातावरण तथा उसका प्रभाव। २. पश्चिमी चिंताधाराओं और वैज्ञानिक आविष्कारों का प्रभाव। ३. प्रसाद के नाटक, उनका वातावरण एवं उनमें वर्तमान चिंताधाराओं का प्रतिबिम्ब। ४. प्रसाद के नाटकों में ऐतिहासिकता और नाट्य-विधान की नूतनता। ५. प्रसाद की सुखान्त-भावना। ६. प्रसाद के गीत। ७. प्रसाद का समकालीन नाटक साहित्य (क) पौराणिकधारा—दुर्गादत्त पांडे, कुन्दन लाल शाह, ललिता प्रसाद द्विवेदी 'ललित', वियोगी हरि, मथुरादास, मैथिलीशरण गुप्त, कौशिक, मिश्रबन्धु, सुदर्शन, गोविंदवल्लभ पंत; ऐतिहासिक धारा—बलदेव प्रसाद मिश्र, बेचन शर्मा 'उग्र', चन्द्रराज भंडारी, प्रेमचन्द, बद्रीनाथ भट्ट, जगन्नाथ प्रसाद 'मिलिन्द', उदयशंकर भट्ट और गोविंददास; राष्ट्रीय-धारा—प्रेमचन्द; समस्या-धारा—लक्ष्मी नारायण मिश्र, प्रेमचन्द; प्रेम-प्रधान धारा—ब्रजनंदन सहाय; प्रहसन—जी० पी० श्रीवास्तव, सुदर्शन, बद्रीनाथ भट्ट, उग्र; (ख) अनुवाद धारा—संस्कृत के अनुवाद—मालती-माधव, स्वप्नवासवदत्ता मध्यम-व्यायोग, पंचरात्र, कुन्दमाला नागानंद; अंगरेजी के अनुवाद—शेक्सपियर के नाटक, टाल्स्टाय के नाटक, मोलियर के नाटक, अन्य अंगरेजी तथा अन्य योरोपीय भाषाओं के नाटक; बँगला के अनुवाद—द्विजेन्द्रलाल राय के नाटक, गिरीश चन्द्र घोष के नाटक, रवीन्द्र नाथ ठाकुर के नाटक; गुजराती और मराठी से कुछ अनुवाद। ८. उपसंहार।

[ पृ० १८६—२२७

## अध्याय ७. ( प्रसादोत्तर नाटक साहित्य का विकास )

( सन् १९३३—४२ )



## परिशिष्ट



हिन्दी के सर्वप्रथम मौलिक नाटककार
श्री महाराज विश्वनाथसिंहजू [ रीवाँ ]

## अध्याय १

# हिन्दी नाटक साहित्य का आरंभ

### ( सन् १६४३—१८६६ ई० )

### 'नाटक' सम्बन्धी दृष्टिकोण

साहित्य हमारे सांस्कृतिक जीवन की रक्षा का एक साधन है। उसी के द्वारा युग-प्रवृत्तियों की माँग और उनकी पूर्ति के रूपों की सर्वांगीण रक्षा होती है। साहित्य ही वर्तमान और अतीत के सम्बन्ध की आवश्यक कड़ी है और भविष्य के रूप को चित्रित करने का महत्त्व-पूर्ण उपकरण है। साहित्य का विकास जीवन की विकासिता का चिह्न है और उसकी विविधरूपता जीवन की अनेकरूपता का प्रमाण है। अतएव साहित्य और उसको सम्पन्न करने और रखने वाले तत्त्वों की अवहेलना करना संस्कृति और विकास की मर्यादा में विघ्न डालना है।

'नाटक' भी साहित्य ही का एक रूप है। संस्कृत साहित्य में 'नाटक' को 'रूपक' का भेद माना गया है। परन्तु हिन्दी में 'रूपक' का पर्याय 'नाटक' बन गया है और इसी अर्थ में प्रस्तुत पुस्तक में इस शब्द का प्रयोग किया गया है। साहित्य के अन्य अंगों की भाँति 'नाटक' की भी अपनी विशेषतायें हैं। भरत मुनि ने इसे 'नाट्य वेद' की उपाधि से विभूषित किया है और ब्रह्मा को उसका निर्माता माना है। अपने नाट्य शास्त्र के शास्त्रोत्पत्ति नामक प्रथम अध्याय में मुनिवर ने नाट्य वेद की उत्पत्ति की चर्चा करते हुए उसके शुभ अशुभ परिणाम का भी उल्लेख किया है और अभिनय के हेतु आवश्यक रंगमंच, ग-

पीठ और प्रेक्षागृह एवं उसके निर्माण और सजाने के उपकरणों की ओर भी अनेक संकेत किये हैं।

नाटक दृश्य-काव्य है और इसीलिए इसके उपादान भी दो प्रकार के हैं। प्रथम श्रेणी के अन्तर्गत वे उपकरण हैं जो 'काव्य' के लिए आवश्यक हैं और दूसरी में वे सम्मिलित हैं जिनका समावेश 'अभिनय' की आवश्यकताओं को ध्यान में रखकर किया गया है। साहित्य के 'काव्य' रूप से 'नाटक' को पृथक् करने में 'अभिनय' अंश प्रधान है क्योंकि अन्य अंग और उपांगों का उपयोग तो उसके किसी न किसी रूप में आ ही जाता है। प्राचीन आचार्यों के अनुसार नाटक में तीन अवयव प्रधान माने गये हैं—वस्तु, पात्र और रस। प्रत्येक का संपूर्ण नाटक में क्या महत्त्व है और किस अंश में वह उसमें विद्यमान रहना चाहिए—इन सब की सूक्ष्मताओं में हमारे नाट्य शास्त्र के आचार्य अत्यन्त सावधानी से गये हैं। इसी प्रकार 'अभिनय' के उपयुक्त तत्त्वों की छानबीन भी उन्होंने पर्याप्त मात्रा में की है। आदर्श नाटक वही है जो इन सभी कलात्मक लक्षणों से समाविष्ट है और ऐसे ही नाटकों से युक्त साहित्य वास्तव में 'नाटक-साहित्य' की संज्ञा से अभिहित किया जाता है।

इस सम्बन्ध में एक बात ध्यान देने योग्य और है। यद्यपि मूल में हमारे हिन्दी साहित्य की समस्त प्रेरणायें संस्कृत की अनुगामिनी हैं परन्तु उनके साथ साथ अपने नये साथियों के सम्पर्क में रहने के कारण उनके साहित्य के प्रभाव से हम अपने को बचा नहीं सके हैं। विकासवाद की दृष्टि से नई मान्यताओं से छुआछूत का व्यवहार करना उचित भी नहीं होता। हिन्दी के नाटक-साहित्य पर इस प्रकार के प्रभाव स्वतः लक्षित हैं और यथास्थान उनका उल्लेख स्वयं ही हो गया है। अंगरेज़ी साहित्य का प्रभाव इस दिशा में विशेष रूप से

आलोच्य काल के नाटकों की आलोचना का आधार प्राचीन संस्कृत सिद्धान्त ही हैं। डा० जगन्नाथ शर्मा ने स्वर्गीय जयशंकर 'प्रसाद' के नाटकों का अध्ययन इसी 'शास्त्रीय' पद्धति पर प्रकाशित किया है; परन्तु वर्तमान हिन्दी साहित्य में पश्चिमी दृष्टिकोण को काम में लाने की प्रथा भी खूब चल निकली है। वास्तव में दोनों विचार-धारायें अन्त में एक ही परिणाम पर पहुँचती हैं। उनमें जो भेद है वह केवल जीवन के प्रति दृष्टिकोण का भेद है। आधुनिक नाटकों के वर्गीकरण और उनके टेकनीक अथवा कथावस्तु और चरित्रचित्रण की जटिलता का कारण भी यही वस्तु है। हम सदा से आदर्शवादी और आशावादी रहे हैं; अतएव इन प्रवृत्तियों की अभिव्यंजना हमारे नाटकों में स्वाभाविक है। जीवन की दुखान्तवादिता वर्तमान युग की देन है। हम उस प्रभाव से बच नहीं सके हैं। अतएव यही उचित है कि जीवन के प्रदर्शन-साधन नाटक और उसके साहित्य को हम केवल एक ही दृष्टिकोण से न देख कर उसे युग के वातावरण में देखें और तब कोई परिणाम निकालें। नाटक साहित्य को कसने के लिए यही कसौटी रखी गई है।

प्रस्तुत इतिहास के परिणाम इसी आधार का फल हैं।

## हिन्दी नाटकों का आरंभ

आलोच्यकाल में लिखे गये हिन्दी नाटकों के दो रूप इस समय मिलते हैं—साहित्यिक और रंगमंचीय। पहली श्रेणी के नाटक अधिकांश में काव्यत्व से भरपूर हैं और दूसरे वर्ग में रंगमंचीय आवश्यकताओं की पूर्ति पर ध्यान अधिक दिया गया है। आगे चल-कर भी ये दोनों धारायें पृथक् पृथक् रूप से वेगवती होकर हमारे साहित्य को आप्लावित करती रहीं। अतएव हिन्दी नाटक साहित्य का इतिहास वास्तव में इन्हीं दोनों धाराओं का इतिहास है।

प्रश्न हो सकता है कि रंगमंचीय नाटकों को साहित्य में स्थान क्यों दिया जाय ? आरंभ में ही यह संकेत कर दिया गया है कि नाटक दृश्य-काव्य है और अभिनेय होना उसका आवश्यक लक्षण है। इस दृष्टि से आदर्श कहे जाने वाले नाटक तो वही होंगे जिन में दोनों गुण वर्तमान हों। परन्तु उपलब्ध साहित्य में यदि नाटक काव्य की दृष्टि से उत्कृष्ट है तो अभिनय की दृष्टि से असफल है और यदि अभिनय की दृष्टि से सफल है तो काव्यत्व के अभाव के कारण उच्च कोटि में नहीं आ सकता। ऐसा होते हुए भी रंगमंचीय नाटकों को साहित्य से पृथक् नहीं किया जा सकता क्योंकि वे भी नाट्य-सिद्धान्त के एक मुख्य अंश के प्रतिनिधि हैं और रंगमंच सम्बन्धी उपकरणों का विकास उनमें पर्याप्त मात्रा में मिलता है। ये नाटक भविष्य में लिखे जाने वाले नाटकों के लिए प्रेरणा स्वरूप हुए हैं और अतीत एवं वर्तमान के विकास सम्बन्ध की आवश्यक श्रृंखलायें बन गये हैं।

## (अ) साहित्यिक नाटक

नाटक-साहित्य का आरंभ नाटकीय काव्य ( Dramatic Poetry ) से हुआ है। *हनुमन्नाटक* तथा *समय सार नाटक* आदि इसी कोटि के हैं। परन्तु कलात्मक दृष्टि से हिन्दी साहित्य का सर्व प्रथम नाटक *प्रबोध-चन्द्रोदय-नाटक*[1] ( र० का० लगभग १६४३ ई० ) है। यह संस्कृत के *प्रबोध-चन्द्रोदय* नाटक का अनुवाद है। अनुवादक जोधपुर-नरेश स्व० महाराज जसवंतसिंह जी ( सन् १६२६—७८ ई० ) हैं। अनुवाद में गद्य और पद्य दोनों ब्रज भाषा में हैं। मूल से मिलान करने पर पता चलता है कि *प्रबोध-चन्द्रोदय* नाटक बहुत ही सुन्दर और यथा साध्य अक्षरशः अनुवाद है। नाटक सांकेतिक और अन्योक्ति शैली की रचना है।

---

१—एक हस्तलिखित प्रति जोधपुर के पुस्तक-प्रकाश में सुरक्षित।

दूसरा नाटक *आनन्द-रघुनन्दन*' है। इसके रचना काल का पता नहीं चलता परन्तु अनुमान से यह सन् १७०० में लिखा हुआ माना जा सकता है। लेखक रीवाँनरेश महाराज विश्वसिंहजू ( सन् १६६१—१७४० ई० ) थे। यह नाटक सर्व प्रथम मौलिक नाटक है और इस के गद्य तथा पद्य की भाषा भी व्रज भाषा है। इनका लिखा हुआ एक *गीता-रघुनन्दन*[1] नाम का नाटक और है। -

इस प्रकार हम देखते हैं कि हिन्दी की नाटक परम्परा, निर्माण की दृष्टि से दो रूपों में चली—अनुवादित एवं मौलिक। इन दोनों परम्पराओं में आगे चलकर क्रमशः राजा लक्ष्मणसिंह ( १८२६—९६ ई० ) कृत *शकुन्तला* ( अ० का० सन् १८६१ ) और भारतेन्दु के पिता गोपालचन्द्र कृत *नहुष* ( र० का० सन् १८४१ ) लिखे गये।

## इनके प्रधान लक्षण

नाटकीय काव्य में काव्यत्व की प्रधानता है। और अनुवादों में सिद्धान्तों के प्रतिपादन अथवा अभिव्यंजना का प्रश्न ही नहीं उठता क्योंकि वे तो मूल का अन्य भाषा में रूपान्तर मात्र होते हैं। देखने की बात यह होती है कि अनुवादक ने मूल के भाव और विचारों को कहाँ तक अक्षुण्ण बनाये रखा है और मूल के प्रत्येक अंश की कहाँ तक रक्षा करने में कृतकार्य हुआ है। भाषा, भाव, कलात्मकता आदि की पूर्ण और सत्य अभिव्यंजना ही अनुवादक की सफलता और असफलता की द्योतक होती है। इन दोनों नाटकों में अनुवादकों को आशातीत सफलता मिली है। और इसी का परिणाम यह हुआ है कि इन दोनों नाटकों के सफल अनुवाद ने आगे आने वाले अनुवादकों के सामने अनुवाद का एक ऊँचा

---

१—इसकी हस्तलिखित प्रति वर्तमान काशी-नरेश के पुस्तकालय में सुरक्षित है।

मापदंड रखा। दोनों अनुवाद संस्कृत के नाटकों के अनुवाद हैं जो स्वाभाविक ही है क्योंकि हिन्दी के विकास को प्रेरणा का मूल उद्गम संस्कृत और उसके स्वाभाविक परिष्कृत रूप हैं। अपनी संस्कृति के मूल स्रोत की ओर शिक्षित जनता का ध्यान जाना प्राकृतिक है।

मौलिक नाटकों में संस्कृत नाट्य-प्रणाली का अनुकरण है। दोनों का आरंभ मंगलाचरण और प्रस्तावना से होता है। नहुष का प्रस्तावना के अतिरिक्त अन्य अंश अप्राप्य है अतएव उस के सम्बन्ध में विस्तार से जानना असंभव है। *आनन्द-रघुनन्दन* में अंक-विभाजन और दृश्य-परिवर्तन संस्कृत प्रथा के अनुसार है। अन्त भरत-वाक्य के ही रूप में होता है। *आनन्द-रघुनन्दन* के लेखक ने अपने पात्रों का जो नामकरण किया है उस पर संस्कृत में *प्रबोध-चन्द्रोदय* वाली सांकेतिक नाटक प्रणालो का प्रभाव स्पष्ट है। ऐसा कर देने से लेखक ने अपने पात्रों के चरित्र को नाम द्वारा ही स्पष्ट करने का प्रयत्न किया है और वह बहुत कुछ अंश में चरित्र-चित्रण की जटिलता से बचकर कथा-वस्तु के विकास की ओर जा सका है। इस प्रणाली से जहाँ प्राचीन पौराणिक आख्यान की रक्षा हुई है वहाँ उस में एक नवीनता भी आ गई है जिसके कारण विषय की एक-रसता का परिहार नूतन उत्सुकता के रूप में अनायास ही हो गया है।

कलात्मकता की दृष्टि से *आनन्द-रघुनन्दन* बहुत उच्च कोटि की रचना नहीं है परन्तु वह सर्व प्रथम नाटक है इस दृष्टि से हम इस के महत्त्व को कम नहीं मान सकते। उसमें काव्यत्व की प्रधानता है, अन्य अंश गौण हैं।

स्पष्ट है कि हिन्दी नाटक साहित्य का सूत्रपात संस्कृत की परम्परा पर हुआ और उसके प्रारंभिक साहित्यिक नाटकों का आधार या तो धार्मिक विचारधारा है जिसके अनुसार असत्य पर सदैव सत्य की विजय होती है अथवा राम और नहुष के धार्मिक आख्यान हैं जिनसे

चरित्र-निर्माण में सहायता मिली है। साधारण जीवन की समस्याओं को लेकर ये नाटक नहीं लिखे गये।

## अन्य रचनाओं को नाटक न मानने के कारण

नाटक के संक्षिप्त लक्षणों का उल्लेख आरंभ में हो चुका है। उनको ध्यान में रखते हुए हिन्दी में नाटक नाम से प्रचलित पुस्तकों पर दृष्टि जाती है तो यही कहना पड़ता है कि उनमें नाटकीकरण-कला का अभाव है। आलोच्य काल के नाटकों (*हनुमन्नाटक, समयसार नाटक, करुणाभरण नाटक, शकुन्तला-उपाख्यान, सभासार नाटक*) में कथावस्तु का नाटकीय विकास नहीं दिखाया गया। उनकी कथावस्तु केवल छन्दोबद्ध आख्यान हैं जो प्रबन्ध-काव्य की कोटि के हैं। ये सब रचनायें कविता में हैं। इन में पात्रों के प्रवेश, प्रस्थान का कोई संकेत नहीं, अंक-विभाजन और दृश्य-परिवर्तन का कोई चिह्न नहीं। अनेक स्थानों पर गति-निर्देश के लिए भी इसी प्रकार छन्दों का सहारा लिया गया है जिस प्रकार प्रबन्ध काव्य में होता। नाटक में लेखक मंच से पृथक् रहता है। वह सब पात्रों में विद्यमान रहता है परन्तु स्वयं एक पात्र नहीं बन जाता। उल्लेख्य रचनाओं में लेखक स्वयं अनेक स्थानों पर एक पात्र बन गया है। इसका परिणाम यह हुआ है कि उसकी अनुपस्थिति में आगे की कार्य गति असंभव हो जाती है। जब तक लेखक का वक्तव्य, जो वास्तव में एक अंश को दूसरे अंश से जोड़ने का साधन है, नहीं हो जाता तब तक गाड़ी आगे को नहीं खिसकती। ये रचनायें वास्तव में एक प्रकार के प्रबन्ध-काव्य हैं अथवा अधिक से अधिक नाटकीय-काव्य (Dramatic poetry) हैं, जिनकी कथा-वस्तु का विभाजन सर्ग-बद्ध परम्परा पर न होकर नाटक की अंक-बद्ध परम्परा पर कर दिया गया है और वह सूचना भी कि अमुक अंक समाप्त हुआ एक अंक के समाप्त होने पर ठीक उसी प्रकार मिलती है जिस प्रकार प्राचीन संस्कृत के प्रबन्ध-काव्यों में सर्गों की।

अब प्रश्न यह होता है कि नाटक न होने पर भी इन को नाटक नाम क्यों दिया गया ? ऐसा प्रतीत होता है कि हिन्दी का *हनुमन्नाटक* संस्कृत की मूल रचना के आधार पर ही नाटक कहलाने लगा। यह नाम रखते समय लेखक अपनी पुस्तक के मूल रूप को बिलकुल भुला बैठा और उसे यह ध्यान नहीं रहा कि रचना किसी भी दृष्टि से नाटक नहीं कहला सकती। *समयसार* को नाटक मानने के कारण की ओर परिशिष्ट में संकेत कर दिया गया है। *करुणाभरण*, *शकुन्तला-उपाख्यान* और *सभासार* को भी नाटक मानने का कारण उनके लेखकों द्वारा रचनाओं का अंक-बद्ध उल्लेख ही प्रतीत होता है। चाहे जो भी हो यह निर्विवाद है कि हिन्दी के नाटक साहित्य में इन रचनाओं की गणना तब तक एक भारी भ्रम है जब तक हम इन्हें *नाटकीय-काव्य* कह कर नाटक-साहित्य में सम्मिलित न कर लें। ऐसा करने में कोई हानि नहीं है क्योंकि अँगरेजी आदि साहित्यों में ऐसा होता आया है।

## प्रबन्ध-काव्यों का नाटकों पर प्रभाव

हिन्दी नाटकों पर प्रबन्ध-काव्यों का प्रभाव दो प्रकार से पड़ा है। संवादों की प्रणाली और काव्यत्व के बाहुल्य के लिए हिन्दी नाटक इन्हीं प्रबन्ध-काव्यों के अधिक ऋणी हैं। *मानस* ( सन् १५७४ ) के संवादों का तर्क, *रामचन्द्रिका* ( सन् १६०१ ) के संवादों की स्पष्टता एवं वाक्पटुता, तथा *रामायण महानाटक* ( सन् १६१० ) एवं *हनुमन्नाटक* ( सन् १६२३ ) की भाषा की सरसता ने संवाद-कला पर अवर्णनीय प्रभाव डाला है। संवाद-तत्त्व की प्रधानता नाटक में अधिक होती है क्योंकि गति-शीलता का विधायक यही तत्त्व होता है। हिन्दी के साहित्यिक नाटकों में कविता का आधिक्य और रंगमंचीय नाटकों के वार्तालाप में पद्यमय भाषा का चलन संभवतः इन्हीं प्रबन्ध-काव्यों का प्रभाव है।

## (आ) रंगमंचीय नाटक-साहित्य

भारतेन्दु ने *जानकी-मंगल* ( सन् १८६२ ) को हिन्दी भाषा का सर्व प्रथम खेला जाने वाला नाटक माना है और इसका उल्लेख उन्होंने अपने '*नाटक*' में किया है। दुर्भाग्य से यह नाटक उपलब्ध नहीं। प्राप्य रंगमंचीय नाटकों में सब से पुरातन नाटक *इन्दर-सभा* ( र० का० १८५३ ) है। इस के लेखक सैयद आगा हसन 'अमानत' ( सन् १८१६—५८ ई० ) थे जो प्रसिद्ध उर्दू कवि 'नासिख' के शिष्य और लखनऊ के नवाब वाजिद अली शाह ( सन् १८४७—८७ ई० ) के दरबारी कवि थे। अपने आश्रयदाता के कहने पर ही यह गीति-नाट्य ( Opera ) 'अमानत' ने लिखा था।

यद्यपि *इन्दर-सभा* शुद्ध हिंदी भाषा का नाटक न होकर प्रधानतः उर्दू का गीति-नाट्य है परन्तु उस की भाषा को आजकल की कठिन उर्दू भाषा नहीं कहा जा सकता; वह वास्तव में हिन्दी उर्दू मिश्रित भाषा है और उसकी गणना इस दृष्टि से हिन्दी रंगमंचीय नाटकों में भी हो सकती है। *इन्दर-सभा* के समाप्त होते ही लखनऊ के कैसर-बाग में रंगमंच तैयार किया गया। कहते हैं इसी ठाट बाट से साजे रंगमंच पर *इन्दर-सभा* का अभिनय हुआ और स्वयं नवाब वाजिद अली शाह ने उसमें राजा इन्दर का अभिनय किया।[1]

*इन्दर-सभा* गीति-नाट्य होने के कारण अपना विशेष स्थान रखती है। टेकनीक की दृष्टि से साहित्यिक नाटकों की प्रणाली का अनुकरण इसमें भी पाया जाता है। साहित्यिक नाटकों में जो स्थान मंगलाचरण और प्रस्तावना का है उसकी पूर्ति के लिए इसमें भी निर्देशक ( Director ) की आवश्यकता होती है। भेद इतना ही है कि संस्कृत

---

१. A History of Urdu Literature by Ram Babu Saxena P. 351.

नाटकों की प्रणाली के अनुसार नाटक की कथा-वस्तु, कवि-परिचय आदि की सूचना दर्शकमंडली को सूत्रधार आदि के परस्पर वार्तालाप से मिलती है और इस गीति-नाट्य में इन सब अंशों की सूचना या तो निर्देशक के द्वारा मिलती है अथवा किसी पात्र के मुख से स्वयं ही भावी कार्यक्रम का पता चल जाता है।

*इन्दर-सभा* के आरंभ में जो कविता-पाठ होता है उससे नाटक की प्रकृति, रंचमंच के शिष्टाचार और कतिपय लक्षणों पर अच्छा प्रकाश पड़ता है—

सभा में दोस्तो ! इन्दर की आमद आमद है।
परी-जमालों के अफ़सर की आमद आमद है।
दो जानू[1] बैठो क़रीने के साथ महफ़िल में।
परी-के-देव के लश्कर[2] की आमद आमद है।
ग़ज़ब का गाना है और नाच है क़यामत का।
बहारे-फ़ितनये मशहर[3] की आमद आमद है।

रेखांकित पंक्तियाँ सभा के शिष्टाचार और नाट्य गीति की कथावस्तु की ओर ही संकेत करती हैं। इस सूचना के पश्चात् राजा इन्दर प्रवेश करते हैं और अपना परिचय अपने आप देते हैं—

राजा हूँ मैं कौम का और इन्दर मेरा नाम।
बिन परियों के दीद[4] के मुझे नहीं आराम।
सुनो रे मेरे देव रे![5] दिल को नहीं क़रार।
जल्दी मेरे वास्ते सभा करो तैयार।
तख्त बिछाओ जगमगा जल्दी से इस आन।
मुझ को शब भर बैठना महफ़िल के दर्मियान[6]।

---

१—घुटने टेककर। २—इन्द्रदेवता की सभा। ३—प्रलय मचाने वाली बहार। ४—दर्शन। ५—राजा इन्दर का संदेशवाहक और आज्ञाकारी भृत्य एक देव। ६—बीच में।

मेरा सिंगलदीप में मुल्कों मुल्कों राज।
जी मेरा है चाहता कि जलसा देखूँ आज।
लाओ परियों को अभी, जल्दी जाकर हाँ।
बारी बारी आन कर मुजरा करें यहाँ।

सभा में आवश्यक सामान, उसके वाहक, नाटक का समय और कार्य-व्यापार के ढंग की सूचना राजा साहब स्वयं दे देते हैं। इस प्रकार रंगमंच की वर्तमान जटिलता से निर्देशक बिलकुल बच जाता है और दर्शक-मंडली भी धीरे-धीरे परस्पर बातचीत करती रहती है और नाटक से मनोरंजन भी होता रहता है।

इधर राजा साहब परियों के लाने की आज्ञा देते हैं और उधर निर्देशक संगीतज्ञ उनके आने से पहले सर्व प्रथम परी का परिचय देता है—

महफ़िले राजा[1] में पुखराज[2] परी आती है।
सारे माशूकों की सिरताज[3] परी आती है।
जिसका साया[4] न कभी ख्वाब[5] में देखा होगा।
आदमी ज़ादों[6] में वह आज परी आती है।
दौलते-हुस्न[7] से हो जायगा आलम[8] मामूर[9]।
करने इस बज्म[10] में अब राज परी आती है।
रंग हो ज़र्द[11] हसीनों[12] का न क्यों कर 'उस्ताद'
गुल है महफ़िल में कि पुखराज परी आती है।

इस गाने के पश्चात् पुखराज परी के चरित्र-चित्रण की कोई आवश्यकता नहीं रह जाती। परस्पर वार्तालाप अथवा वातावरण

१—राजा की सभा में। २—नाम परी का। ३—शिरोमणि। ४—छाया। ५—स्वप्न। ६—मनुष्य जाति में, क्योंकि परियाँ तो स्वर्ग की रहने वाली मानी गई हैं। ७—यौवन-धन। ८,९— संसार भर जायगा। १०—सभा। ११—पीला। १२—सुन्दर पुरुषों का।

द्वारा नाटक-कार जिस चरित्र के विकास के लिए उत्सुक रहता है उसकी पूर्ति निर्देशक द्वारा हो जाती है। रही सही कमी को या तो दर्शकमंडली अपनी कल्पना से पूर्ण कर लेती है या फिर स्वयं पात्र (यहाँ पर पुखराज परी) अपने परिचय द्वारा पूरा कर देता है। पुखराज प्रवेश करते ही कहती है—

गाती हूँ मैं और नाच सदा काम है मेरा।
आफ़ाक़[१] में पुखराज परी नाम है मेरा।
कहते हैं जहाँ[२] में जिसे इंसाँ[३] गुलो-सम्बुल[४]।
... ... ... ...
वह रुख़[५] है वह गेसुये-सियाहफ़ाम[६] है मेरा।
बदमस्त मुझे देख के होती है खुदाई।
मामूर[७] मये-हुस्न[८] से क्या जाम[९] है मेरा।
करती हूँ दिलो-जाँ से मैं राजा की परस्तिश[१०]।
कहते हैं जिसे कुफ्र[११] वह इस्लाम[१२] है मेरा।
इन्साँ की शरारत से मेरा बस नहीं चलता।
दिल लेके मुकर जाना सदा काम है मेरा।

अपने परिचय के पश्चात् पुखराज अपने आश्रयदाता की प्रशंसा करती है और फिर गाना और नाचना आरंभ हो जाता है। कार्य-व्यापार के लिए इतना ही पर्याप्त समझ लिया गया है। वह ६ गाने गाती है जिनमें ठुमरी, बसन्त, होली और ग़ज़ल सब मिले होते हैं। रचना कला की दृष्टि से ये गीत कुछ उच्च कोटि के नहीं हैं। गीति-

---

१—संसार। २—संसार। ३—मनुष्य। ४—एक फूल जिससे उर्दू के कवि बालों की उपमा देते हैं। ५—गाल। ६—काले काले बाल। ७—भरा हुआ। ८—यौवन-मदिरा ९—प्याला। १०—पूजा। ११—नास्तिकता (किसी की पूजा करना)। १२—धर्म।

काव्य निम्न स्तर का है जो मजदूरों, कुंजड़ों और पान तंबाकू वालों को ही अधिकतर अच्छा लगता है।

इस गीति नाट्य का शृंगारिक वातावरण विलासिता और काम का उद्दीपक है। संभवतः नवाब वाजिद अली को इसीलिए यह इतना प्रिय था और यथा राजा तथा प्रजा वाली कहावत के अनुसार जनता में भी *इन्दर-सभा* की बड़ी धूम रहती थी। जिस समय पुखराज का अभिनय करने वाला लड़का ज़रा हाव भाव से आँखें मटका कर इशारे द्वारा कहता—

बोसे जो तलब मैंने किए हँस के ये बोले।
सरकार से मौक़ूफ़ है तनख्वाह तुम्हारी॥
... ... ... ...
आशिक़ को ज़हर ग़ैर को मिसरी की दो डली।
इस तरह की न बात ज़ुबाँ से निकालिए॥

तो बस दर्शक-मंडली आनन्द में उछल पड़ती और प्रेमलीला के अश्ल स्वरों से रंगमंच तक गुँजा डालती।

उपरोक्त रूप में *इन्दर-सभा* की कथावस्तु का विकास हो जब निर्देशक देखता कि दर्शक-मंडली एक ही व्यक्ति के नाच गा और वक्तव्य से उकता गई होगी, तभी दूसरा व्यक्ति मंच पर आ कर अपना कार्य आरंभ कर देता। *इन्दर-सभा* का सारा कथानक इसी प्रकार लिखा गया है।

यह नाटक इतना लोक-प्रिय हुआ कि इसी के अधार पर मदारी-लाल ने एक और *इन्दर-सभा* लिखी जो नाट्यकला की दृष्टि से अमानत की *इन्दर-सभा* से अधिक उत्कृष्ट है। उसमें कार्य-व्यापार और चरित्र-चित्रण का विकास अमानत की अपेक्षा अधिक स्वाभाविक है। *इन्दर-सभा* के एक वर्ष पश्चात् ही '*नाटक छैल बटाऊ मोहना रानी का* लिखा गया।

इस प्रकार रंगमंचीय नाटकों का आरम्भ गीति-नाट्य से हुआ।

यहाँ पर एक महत्त्वपूर्ण प्रश्न यह उपस्थित होता है कि क्या इन रंगमंचीय नाटकों के साथ विशेषकर और साहित्यिक नाटकों के साथ साधारणतया कोई तत्कालीन रंगमंचीय परम्परायें थीं अथवा नहीं ?

जहाँ तक साहित्यिक नाटकों का सम्बन्ध है किसी अभिनय-शाला अथवा नाटक-कम्पनी का कोई उल्लेख प्राप्य नहीं हैं। अतएव केवल यही अनुमान किया जा सकता है कि इस दिशा में जो कुछ भी हुआ वह केवल स्वतंत्र प्रयास था। नाटक-लेखकों ने अपने नाटकों को जनता के लिए नहीं लिखा वरन उनका यह प्रयत्न साहित्य के एक अंग को आरंभ करने का उपक्रम मात्र था।

रही रंगमंचीय नाटकों की बात। इस विषय में भी कोई प्रामाणिक सूचना नहीं मिलती। जैसा ऊपर कहा जा चुका है *इन्दर-सभा* के अभिनय के लिए लखनऊ के कैसर-बाग में रंगमंच बनाया गया था। यह कैसा था और इसके पहले कोई अन्य रंगमंच था या नहीं इस विषय पर राम बाबू सकसेना भी मौन हैं।

परन्तु मनोरंजन के साधनों का अभाव न था यह निश्चित है। भारतवर्ष की अन्य जनता की तरह हिन्दी-भाषा-भाषी भी वर्गों में विभाजित किये जा सकते हैं—शिक्षित नागरिकजन और अशिक्षित ग्रामीण। इनके अनुकूल मनोरंजन के भी साधनों में विभिन्नता होती है। यदि नागरिक दीपावली का उत्सव मनाकर आनन्द का अनुभव करता है तो ग्राम-निवासी होली के उत्सव में ही अपने हृदय के अरमान निकालने में व्यस्त रहता है। इसी प्रकार यदि नगर-निवासी अनेक शिष्ट-मंडलियों द्वारा अभिनीत नाटकों को देख कर हर्ष प्राप्त करते हैं तो गाँव में रहने वाले आकाश-वितान के नीचे ढोल और ढोलक में मृदु स्वर में स्वर मिलाकर अनेक लीलाओं में अपने को सराबोर कर देते हैं।

हिन्दी से सम्बन्ध रखने वाले इन मनोरंजनों में संभवतः सब से प्राचीन 'रास-लीला' है। इसके ऐतिहासिक उद्गम का कोई निश्चित

प्रमाण नहीं है। परन्तु रास-लीला के आरंभ में जो महाप्रभु वल्लभाचार्य और उनके पुत्र की स्तुति होती है उस से तो यही अनुमान लगाया जा सकता है कि इसका आरंभ महाप्रभु के पश्चात् हुआ। महाप्रभु का समय सन् १४७९-१५३१ ई० माना जाता है। अतएव रास-लीला का आरंभ १५३१ ई० के पश्चात् होना चाहिये।

रास-लीला का सम्बन्ध श्रीकृष्ण की लीलाओं के प्रदर्शन से है। आचार्यों और भक्त-कवियों द्वारा भगवान की साकार उपासना का जो उपदेश दिया गया रास-लीला उसी का नाटकीय अभिव्यंजन है। इसी को हम उस गीति-नाट्य परंपरा का आदि रूप मान सकते हैं जिस प्रणाली पर अमानत की इन्दर-सभा लिखी गई; यद्यपि दोनों के वातावरण में आकाश-पाताल का अन्तर है। बंगाल में प्रचलित 'यात्रा' भी भगवद्भक्तों के हृदय-उद्गारों का ऐसा ही नाटकीय रूप है।

रास-लीला की पद्धति पर ही 'राम-लीला' का सूत्रपात हुआ। वैसे राम-चरित्र, कृष्ण-चरित्र की अपेक्षा अधिक प्राचीन और लोकप्रिय था।

रास-लीला और राम-लीला दोनों भारतवासियों की धार्मिक मनोवृत्ति की प्रतीक हैं। समस्त देश में भारतीय संस्कृति की एकता स्थापित करने में ये बड़ी सहायक रही हैं। गाँव और नगर दोनों में इनका प्रचलन था, उसी प्रकार जिस प्रकार आज भी देखा जाता है। इनके कारण धार्मिक एकता के सम्बन्ध-सूत्र का जो निर्वाह हुआ है उसी कारण गुजरात और मद्रास के वैष्णव, वृन्दावन के वैष्णवों के सत्संगी रहे और इसी प्रकार रामोपासक भिन्न-प्रान्त निवासी भी। सब से अधिक आश्चर्य की बात यह है कि इतनी लोक-प्रिय होते हुए भी इनके कारण आलोच्य-काल में लिखा हुआ ऐसा नाटक नहीं मिलता जिसमें इन कथाओं को नाटक-बद्ध किया गया हो। रंग-मंच के वर्तमान रूप के निर्माण में इनका विशेष महत्त्व नहीं है। परन्तु एक नाटकीय प्रदर्शन की परम्परा की रक्षा इनसे अवश्य हुई। इसी कारण रास-लीला के 'लाला

मंसुखा' दर्शकों में 'हास्य' की परम्परा बनाये रखने में समर्थ रहे ।

दोनों लीलाओं के अतिरिक्त नाटकीय प्रदर्शन का एक तीसरा रूप ...र विद्यमान था । इसे 'नक्ल' कहते थे । संभवतः यह वर्तमान 'साँग' ...ा ही पर्यायवाची है । 'साँग' की व्युत्पत्ति अनिश्चित है । यह शब्द ...ाँग' का अपभ्रंश हो सकता है क्योंकि किसी का 'रूप भरना' परन्तु ...ठीक प्रकार के रूप का आरोपण न होकर पात्र में कुछ विकृतता का आ जाना 'स्वाँग भरना' कहलाता है । वर्तमान समय में 'साँग' का जो रूप प्रचलित है, और जैसा पहले भी प्रचलित होगा, वह इस मुहावरे से पूर्ण मेल खाता है । यह भी संभव है कि 'साँग' और उसका पर्यायवाची 'सांगीत', 'संगीत' शब्द से निकले हों । 'साँग' या 'सांगीत' में संगीत की ही प्रधानता होती है । अतएव 'साँग' को 'संगीत' का फूहड़ रूप मान लेने में विशेष बाधा नहीं होनी चाहिए । 'नक़्ल' या 'साँग' (स्वाँग) आमोद-प्रमोद का पुराना साधन था । इसका सब से प्राचीन उल्लेख मौलाना ग़नीमत की मसनवी 'नैरंगे-इश्क़' में मिलता है । मौलाना औरंगज़ेब के समकालीन थे । इस मसनवी की रचना उसी समय सन् १६८५ ई० में हुई थी । मौलाना ने लिखा है—

"बशहरे मशब रसीदा तुरफ़े जाम आ,
शरर परवाना हा बर गरदे शम आ ।
मुक़ल्ला पेशये बा तर्ज़ो अन्दाज़,
मुशाबिद सीरताँ बा नग़मो-साज ।
ब इल्म रक़्स ओ तक़लीद ओस्तादाँ,
मुराद ख़ातिर इशरते न ज़ादाँ ।
हमः खुश बहेजगाँ नग़्मा परदाज़,
बहरफ़ इस्तलाहेमा 'भगतबाज़' ।
बफ़न्ने खविश्तन उस्ताद हर यक,
गहे मर्दो, गहे ज़न गहे तिफ़लक ।

गहे सन्नासियाने यूँ परीशाँ,
गहे इस्लामियाँने अहले ईयाँ।
गहे दर गुरबतो गाहे वशंगी,
गहे कश्मीरी वो गाहे फिरंगी।
गहे हिन्दू ज़नान खतना हमदोश,
मुसलमाँ ज़ाद हा रा ग़ारते होश।
गहे दहक़ाँ ज़न व गहे पीर दहकाँ,
गहे गिब्र पुत्तरिश ना मुसलमाँ।
क़ज़्लवाशाना गहे अमरो खरीदार,
ग़ुलामी गहे चू तूती चरब गुफ़्तार।
गहे रंगे-ज़ने नौ ज़ाहद बर ओ,
बदस्ते दाया गरियाँ ज़ादये मो।
गहे दीवाना व गहे परी बूद,
कलामशरा शुनीदन बावरी बूद।
ज़हर क़ौमी कि ख्वाही जलवा साज़िन्द,
बहर रंगे कि ख्वाही इश्वा वाज़िन्द।

[ आज शहर में अजब क़िस्म के लोग आए हैं जो एक तरज़ो अन्दाज़ ( विशेष ढंग से ) के साथ नक़लें करते हैं और नग़मोसाज़ ( संगीत ) के साथ शोबदे ( आश्चर्य जनक खेल ) दिखाते हैं। नाच और नक़ल में ये उस्ताद हैं, खुश-आवाज़ ( मीठे स्वर वाले) हैं। हमार इस्तलाह ( भाषा ) में इनको 'भगत-बाज़' कहते हैं। कभी मर्द, कभी औरत और कभी बच्चे की नक़ल करते हैं, कभी परेशान बाल-सन्यासी बन जाते हैं, कभी मुसलमान, कभी कश्मीरी का भेस बनाते हैं और कभी फिरंगी ( अंगरेज़ ) बन जाते हैं। कभी दहक़ानी ( फूहड़ ) औरत और मर्द की नक़ल करते हैं; कभी दाढ़ी मुँडाकर गिब्र की सूरत में नज़र आते हैं। कभी मुग़लों की शकल बना लेते हैं, कभी गुलाम बन जाते

*मैमूना*, *चमत्कार* और *सूखी डाली* उल्लेखनीय हैं।

( १० ) *हंस का विशेषांक* ( एकांकी नाटक ) ( १९३८ )—इसमें अनेक एकांकी हैं और कई लेख एकांकी के विषय और उसके नाट्य विधान से सम्बन्ध रखने वाले भी हैं।

उपरोक्त तालिका के आधार पर वर्तमान एकांकी का समय १९३५—४२ है। इन दिनों में जितने एकांकी लिखे गए हैं उनके विषय अनेक हैं और प्रत्येक के प्रतिपादन की शैली एक सी होती हुई भी अनेक दृष्टि-कोण हमारे सामने रखती है। समस्या-नाटकों की अपेक्षा यहाँ विषयों की संख्या और उनमें समाहृत वस्तु का रूप अनेक प्रकार का है। मनुष्य के जीवन की साधारण से साधारण घटना से लेकर विज्ञान द्वारा किए गए अन्वेषणों और सृष्टि संबंधी अनेक प्रकार की कल्पनाओं का विस्तार हमें इनमें मिलता है। कुछ नाटक आदर्शवादी हैं, कुछ यथार्थवादी और कुछ दोनों का मिश्रण। मिश्रण अधिकतर इस लिए हैं कि लेखक अपनी शक्ति और अपने उद्देश्य को अच्छी तरह पहचान नहीं पाया है। वह समझता है कि छोटा सा कथानक लेकर उसे नाटक-बद्ध कर देना एकांकी-रचना-कला है। उसके नाट्य-विधान में, एकांकी की मूल आवश्यकताओं और प्रभाव की गहराई में वह उतर नहीं पाया है। एकांकी की रचना के मूल कारणों और उसकी साहित्यिक उपयोगिता से वह अनभिज्ञ है। अतएव उसने जो एकांकी नाटक लिखा है वह केवल चलन की दृष्टि से ही। रामकुमार वर्मा का *पृथ्वीराज की आँखें* ऐसा ही एक नाटक है। उनके मस्तिष्क में एक विचार आया है और उन्होंने उसे कविता में न लिखकर संवाद में रख दिया है। पृथ्वीराज की आँखों के सौंदर्य पर व्यंग्य और उनके प्रति गौरी के अत्याचार को छोटी सी कहानी इस एकांकी में है। परन्तु नाटक न तो मनोरंजक ही है और न किसी प्रकार से मन को उद्वेलित करने वाला ही। ठीक है दो मिनट के लिए पृथ्वीराज के शौर्य और

उनकी बेबसी की याद दिला अवश्य देता है। पृथ्वीराज को चुस्त पैजामा पहने हुए दिखाना इतिहास की अनभिज्ञता की पराकाष्ठा है। इसी प्रकार भुवनेश्वर प्रसाद के स्ट्राइक में कोई मार्के की बात नहीं है। केवल स्ट्राइक शब्द में उन्हें दो भाव दिखाई दिए हैं—मिलवाला स्ट्राइक और घर गृहस्थी के काम काज का बंद होना—इसीलिए उन्होंने दोनों प्रकार की 'रोक' को स्ट्राइक कहकर अपना यह भाव एक छोटे से कथानक द्वारा प्रगट किया है।

## एकांकी का उद्गम और नाट्य-विधान

एकांकी नाटक के इतिहास के सम्बन्ध में नगेन्द्र जी का मत है कि "हिन्दी-एकांकी का इतिहास गत दस वर्षों में सिमटा हुआ है...... परन्तु सचमुच हिन्दी एकांकी का प्रारम्भ प्रसाद के 'एक घूँट' से ही हुआ है।"[1] राम नाथ लाल 'सुमन' ने रामकुमार जी के चारुमित्रा की भूमिका में उन्हें ही हिन्दी में एकांकी नाटक के जन्म-दाताओं में माना है।[2] *हिन्दी एकांकी* पुस्तक के लेखक श्रीयुत सत्येन्द्र जी का मत इन दोनों से भिन्न है। वह एकांकी की परम्परा को भारतेन्दु तक ले जाते हैं। इन सब में कौन सा मत माननीय है इस के लिए यह निश्चय करना आवश्यक है कि एकांकी कहना किसे चाहिए और उस के नाट्य-विधान में तथा अन्य नाटकों में क्या अन्तर है?

एकांकी का उद्गम दो प्रकार से माना जा सकता है—संस्कृत से अथवा अंगरेजी से। एकांकी में एक अंक होना चाहिए और उसी में घटनाओं एवं चरित्र की सम्पूर्णता निहित हो—ये निर्विवाद सिद्धान्त हैं। दृश्यों की संख्या के विषय में कुछ नहीं कहा जा सकता। कलात्मक

---

१. आधुनिक हिन्दी नाटक (सन् १९४२)—पृ० १३१

२. चारुमित्रा सन् (१९४२)—भूमिका, पृ० ८।

दृष्टि से छोटे और अनेक दृश्यों का होना अच्छा नहीं क्योंकि ऐसा होने से समय, स्थान और कार्य-व्यापार ( संकलन-त्रय ) का निर्वाह कठिन हो जाता है जो कम से कम एकांकी के लिए अवश्यंभावी है। संस्कृत के अनुसार रूपक और उपरूपकों के कई भेद हैं। इनमें से एक अंक वाले हैं—भाण, व्यायोग, अंक, वीथी, गोष्ठी तथा नाट्य-रासक। प्रत्येक के लक्षण भी पृथक् पृथक् हैं—'भाण' में एक ही अंक होता है परन्तु साथ ही पात्र भी एक होता है। इसके नाट्य विधान में 'आकाश-भाषित' प्रणाली का प्रयोग होता है। इसका उदाहरण भारतेन्दु का *विषस्य-विषमौषधम्* है परन्तु आगे चलकर हिन्दी में किसी ने इस प्रकार का एकांकी नहीं लिखा और यह परम्परा जन्म लेने पर ही समाप्त हो गई। 'व्यायोग' में कथावस्तु इतिहास-प्रसिद्ध होती है। पात्र पुरुष होते हैं और स्त्री पात्र का अभाव रहता है। युद्ध-वर्णन इसकी विशेषता है। भारतेन्दु ने संस्कृत के *धनंजय-विजय* का अनुवाद कर यह हिन्दी में उदाहरण स्वरूप रखा है। अयोध्यासिंह जी उपाध्याय ने *प्रद्युम्न विजय* व्यायोग लिखा परन्तु उसके पश्चात् इस की परम्परा का भी वही परिणाम हुआ जो भाण का। 'अङ्क' का उदाहरण भी हिन्दी में नहीं है। यही दशा 'वीथी' की भी है। 'गोष्ठी' का शुद्ध उदाहरण भी हिन्दी में नहीं है परन्तु शृंगार की प्रधानता से युक्त अन्य गुण हिन्दी के अनेक एकांकियों में मिल जायेंगे। 'नाट्य-रासक' का भी युक्ति युक्त उदाहरण हिन्दी में नहीं है परन्तु उससे मिलता जुलता रूप कमलाकान्त वर्मा के '*सूर्योदय*' में मिलता है। 'रूपक' का एक भेद प्रहसन भी है परन्तु इस में अङ्कों आदि का कोई निर्देश नहीं है। अतएव यह भी एकांकी हो सकता है। इसके कई उदाहरण हिन्दी में मिलते हैं—*वैदिकी हिंसा हिंसा न भवति* और *अन्धेर नगरी* आदि।

संस्कृत के अनुसार एकांकी का वर्गीकरण बड़ा संकुचित परन्तु शास्त्रीय है। प्रत्येक में वस्तु, पात्र, रस एवं दृश्य आदि के अनेक बंधन

हैं। उन का मूल कारण है भारतीय रुचि और देश काल। इन सब का परिणाम यह हुआ कि स्वयं संस्कृत ही में एकांकी लिखे तो गए पर बहुत कम संख्या में। अतएव हिन्दी में भी उस का वैसा ही प्रभाव पड़ा। भारतेन्दु और उनके समकालीन लेखकों की रचनाओं से यही निष्कर्ष निकलता है कि उन्होंने एकांकी की श्रेणी में अधिकतर प्रहसन को अपनाया। राधाचरण गोस्वामी, किशोरीलाल गोस्वामी, बालकृष्ण भट्ट, प्रताप नारायण मिश्र तथा 'प्रेमघन' आदि लेखकों से लेकर, देवकी नन्दन त्रिपाठी तक अधिकतर प्रहसन की ही परम्परा प्राप्त होती है।

अंगरेज़ी के अनुसार एकांकी का क्षेत्र, विषय और नाट्य-विधान दोनों में, अपेक्षाकृत अधिक विस्तृत और व्यापक है, उसके लिए आवश्यक तत्त्व हैं—

( १ ) विषय की एकता—प्रतिपादित विषय में विषमता नहीं आनी चाहिए; सारी घटनाएँ मूल से सुसंबद्ध हों।

( २ ) प्रभाव-ऐक्य—सब घटनाओं का प्रभाव एक हो। अलग-अलग घटनाओं द्वारा पृथक्-पृथक् प्रभाव उत्पन्न होने से पाठक और दर्शक का मन क्षुब्ध हो जाता है अतएव ऐसा नहीं होना चाहिए।

( ३ ) वातावरण-ऐक्य—यद्यपि यह तत्त्व वही है जो दूसरा है परन्तु प्रभाव-ऐक्य में परिणाम पर अधिक ज़ोर है और इसमें परिणाम उत्पन्न करने वाले उपकरणों पर।

( ४ ) उपरोक्त समस्त अवयवों का केन्द्रीकरण व्यष्टि या समष्टि रूप से पात्र पर हो। एकांकी में प्रधानता केवल एक पात्र या किसी वर्ग विशेष के चरित्र-चित्रण को ही दी जा सकती है। समस्त पात्रों का समान चरित्र-चित्रण उसमें संभव नहीं है।

नाट्य-विधान की दृष्टि से एकांकी के मुख्य अंग हैं—

( १ ) उद्घाटन—पर्दा उठते ही दर्शक मंडली का मन लेखक की दुनिया में प्रविष्ट हो जाना चाहिए। इसके तीन ढंग है—प्रायः

लेखक अपने ( १ ) रंग-संकेतों द्वारा अपना वातावरण बनाता है; ( २ ) अथवा किसी मूक-अभिनय द्वारा दर्शकों को आकर्षित करता है ( ३ ) और या फिर कुछ क्षणों के लिए संवाद द्वारा अपने वातावरण की सृष्टि करने में समर्थ होता है।

( २ ) टिकाव—उद्‌घाटन के वातावरण का। इस अवस्था में दर्शक लेखक के उद्देश्य सम्बन्धी प्रत्येक पात्र और घटनाओं के विषय में ज्ञान प्राप्त कर लेता है और परिणाम के लिए उत्सुक रहता है। उसके मन में अनेक प्रश्न उठते हैं और वह उनका उत्तर पाना चाहता है।

( ३ ) विकास—इस अवस्था में लेखक को अपने कार्य और कारण की एकता की अभिव्यंजना अनिवार्य है। यदि दोनों में तर्क-बद्ध सम्बन्ध नहीं है तो दर्शक कभी एकांकी को पसन्द नहीं करेगा।

( ४ ) चरमोत्कर्ष—विकास के पश्चात् यह अवस्था आवश्यक है क्योंकि इसी में वह अपने संघर्ष या द्वन्द्व की समाप्ति का प्रयत्न करता है। इस अवस्था में उसका अपनी दर्शक-मंडली से निकटतम सम्पर्क रहता है और वह उसके उद्देश्य रूपी संकल्प के लिए आतुर होती है। वास्तव में यही वह केन्द्र-बिन्दु है जिस पर आ कर कार्य-व्यापार के समस्त सूत्र एकत्रित होते हैं और गूँथ कर एक बनाये जाते हैं। और इसके पश्चात्

( ५ ) अन्त—अपनी दर्शक-मंडली को इतनी देर आतुर रखने का प्रसाद लेखक को देना होता है। यह अन्त सम्भव है वैसा तर्क-जन्य न हो जैसा कि 'तर्क' शब्द के अर्थ में प्रचलित है परन्तु यह निश्चय है कि वह अन्त लेखक के तर्क के अनुसार सत्य हो और उन घटनाओं के उद्‌घाटन एवं विकास के अनुकूल हो जिनका उल्लेख कर लेखक ने अपने दर्शकों की उत्कंठा जाग्रत की थी।

अंगरेजी के अनुसार एकांकी की प्रेरणा विभिन्न रूपों में मल

सकती है। उसका आधार किसी समस्या का एक मनोरंजक उत्तर हो सकता है ( *सबसे बड़ा आदमी कौन है ?* ); कोई पात्र भी हो सकता है ( सुदर्शन का *राजपूत की हार* ); कोई स्थिति विशेष ( *लक्ष्मी के स्वागत में* ) अथवा विशेष प्रकार का वातावरण आदि ( गोविंददास का *धोखेबाज़* )। प्रत्येक प्रेरणा को पात्र, स्थिति एवं वस्तु द्वारा साकार बनाना पड़ता है। उस समय लेखक के सामने यही प्रश्न रहता है कि उसे अभिनय योग्य अधिक से अधिक प्रभावशाली किस प्रकार बनाया जाय।

संस्कृत और अङ्गरेजी दोनों के आवश्यक तत्त्वों का वर्णन संक्षेप से ऊपर हो चुका है। अब प्रश्न यह है कि हिन्दी एकांकी का उद्‌गम कहाँ से मानना चाहिए ? अपने एकांकियों के रूप को देखते हुए तो यही कहना पड़ेगा हिन्दी में एकांकी का जन्म संस्कृत की परम्पराओं के अनुकरण द्वारा भारतेन्दु से हुआ और अपने विकास की वर्तमान अवस्था में उस पर अंगरेजी का प्रभाव पर्याप्त मात्रा में पड़ा। यह मत कि हिन्दी एकांकी अंगरेजी और पश्चिम की देन हैं नितान्त भ्रम पूर्ण है।

ऐतिहासिक विकास की दृष्टि से हिन्दी एकांकी का इतिहास निम्न भागों में बाँटा जा सकता है :—

( १ ) प्रसाद से पहले अर्थात् ( १८६७—१९२९ ) ई०। इस समय के प्रधान लेखक भारतेन्दु, राधाचरण गोस्वामी, किशोरीलाल गोस्वामी, बालकृष्ण भट्ट, हरिश्चन्द्र कुलश्रेष्ठ, प्रताप नारायण मिश्र और काशीनाथ खत्री आदि हैं। इनके नाटकों के विषय इतिहास और समाज-सुधार हैं। *नीलदेवी, अमरसिंह राठौर, तीन इतिहासिक रूपक*— ये सब ऐतिहासिक आख्यानों पर लिखे गए हैं। समाज-सुधार से संबंधित कई प्रसंगों को भी एकांकी का आधार बनाया गया है। बाल-विवाह, वृद्ध-विवाह, विधवा-विलाप, व्यभिचार प्रवृत्ति, अंध-भक्तिभाव और कलियुगी सभ्यता का भंडाफोड़ इन एकांकियों के प्रिय विषय हैं।

गो-रक्षा के प्रसङ्ग को लेकर भी एकांकी लिखे गए।

नाटक-विधान की दृष्टि से इन एकांकियों का कोई निर्दिष्ट रूप नहीं है। कुछ केवल एक अंक में ही वर्णित हैं। उनमें दृश्य दृश्यान्तर नहीं है। ऐसे एकांकियों में समय, स्थान और कार्यगति की एकता है परन्तु उनके संवादों में उच्च कला के दर्शन नहीं होते। ऐसा प्रतीत होता है कि लेखक के पास छोटा सा विषय है और उसको छोटे नाटक का रूप देकर उसने प्रस्तुत कर दिया है। अन्य एकांकियों में दृश्य और दृश्यान्तर हैं। इनमें वस्तु का विकास अच्छा है परन्तु संकलन-त्रय का अभाव है।

भारतेन्दु और उनके समकालीन लेखकों ने 'दृश्य' के स्थान पर 'गर्भाङ्क' का प्रयोग किया है; यह विचित्र है क्योंकि 'गर्भाङ्क' का विशेष प्रयोग 'नाटक' में हुआ करता है। सब कुछ देखने पर हम इसी परिणाम पर पहुँचते हैं कि इस काल के एकांकी केवल 'सुधारक' के मस्तिष्क की विभूति हैं। बुराई की ओर निर्देश कर देना उनका काम है, किसी प्रकार की योजना रखना उनके क्षेत्र से बाहर की बात है। इन लेखकों की प्रणाली यह है कि वे या तो दो विरोधी, सुन्दर और कुरूप चित्रों को चित्रित कर दर्शक के सामने लाकर रख देते हैं और या केवल किसी व्यवहार का बुरा परिणाम मात्र दिखाकर दूसरों को उससे बचने का आदेश देते हैं। *तन मन धन गोसाईं जी के अर्पण*, *चौपट-चपेट*, *जैसा काम वैसा परिणाम* इसी प्रकार के एकांकी हैं। इनके सम्बन्ध में एक बात और जानने योग्य है। ये एकांकी अधिकतर प्रहसन के रूप में लिखे गए हैं। परन्तु हास्य का इनमें बड़ा अभाव है। कहीं कहीं व्यंग्य के दर्शन अवश्य हो जाते हैं परन्तु 'स्थिति-हास्य' उनमें कहीं नहीं आ पाया। बद्रीनाथ का प्रहसन *चुङ्गी की उम्मेदवारी* (१९१८) एक अपवाद है। शिवनाथ शर्मा के प्रहसन प्राप्त नहीं हो सके हैं। परन्तु उनके नाम से यदि विषय का अनुमान लगाया जाय

तो पता चलेगा कि उनमें व्यंग्य अधिक है, हास्य कम। आरंभिक अवस्था का यह रूप हिन्दी को प्रहसन और व्यंग्य की श्रेणी के एकांकी देने में समर्थ हुआ।

( २ ) एकांकी का दूसरा युग प्रसाद जी के 'एक घूँट' (१९२९) से आरंभ होता है और १९३५ तक आता है। फ्रांसीसी मोलियर के कुछ रूपान्तरित प्रहसनों ने एकांकी के इस रूप को उत्तेजना दी परन्तु शिष्ट हास्य का रूप उसके द्वारा भी न बन पाया। सम्भव है इसका कारण वे लेखक हों जिन्होंने इस प्रसङ्ग को हाथ में लिया और या फिर इसका कारण जनता में ही उस हास्य की सुरुचि का अभाव है जो आर्थिक परवशता के कारण उनके जीवन में कभी आ ही नहीं सकती। अस्तु। प्रसाद जी का एकांकी अपने वर्ग का एक ही उदाहरण होकर रह गया। पहली बार एकांकी में किसी गंभीर समस्या पर, एक स्थान में बैठकर, एक ही साथ समय और कार्य-व्यापार की एकता के साथ, विचार किया गया है। इस 'समस्या' की ओर पहले संकेत हो चुका है। यह आश्चर्य की बात है कि प्रसाद का एकांकी भी अन्य लेखकों को इस ओर बढ़ने की प्रेरणा न दे सका। इसका कारण सम्भवतः देश का वातावरण और रंगमंच का तिरोभाव है।

( ३ ) एकांकी का तीसरा युग भुवनेश्वर प्रसाद के *कारवाँ* ( १९३५ ) से आरंभ हुआ। अपने संग्रह में उन्होंने कई समस्याओं को हमारे सामने रखा। ये समस्यायें विवाह जैसी संस्था पर भी स्थित हैं और साम्यवाद जैसी राजनीतिक शासन-प्रणाली पर भी। अतएव पश्चिमी विचारधारा के प्रभावाधिक्य के साथ साथ एकांकी के रंगरूप में परिवर्तन हुआ। समस्या-नाटकों की तरह बुद्धिवाद ने एकांकी को भी अछूता नहीं छोड़ा। उनके *शैतान* में स्त्री-पुरुष के कृत्रिम वैवाहिक सम्बन्ध की पोल खोली गई है और स्त्री के मन का उद्घाटन किया गया है। 'स्त्री द्वारा राजेन का चुम्बन' भी पश्चिमी धारा का

प्रभाव दिखाता है। फिर बर्नर्डशा के Devil's Disciple का अलक्ष्य प्रभाव तो *शैतान* पर स्पष्ट है ही।

कुछ दिनों तक अङ्गरेजी का यह प्रभाव चलता रहा। रामकुमार वर्मा और गोविंददास के एकांकियों में यह स्पष्ट है। पश्चिम और पूर्व का यह संघर्ष वर्तमान एकांकी का प्रयोगशालीन युग है। हमारे लेखकों ने इस समय में विदेशी विचार और विदेशी प्रणाली को लेकर हिन्दी साहित्य में अच्छी उछल कूद की है। परिपुष्ट होने से पहले अवयवों का परिश्रम आवश्यक भी होता है।

( ४ ) परन्तु अब ( १९४१ से ) एकांकी का चौथा युग है जिसमें लेखक अपने ही नाट्य-विधान द्वारा एकांकी का नया सुगठित रूप जनता के सामने रख रहे हैं। रामकुमार का *चारुमित्रा* और गोविंददास जी के सामयिक एकांकी तथा उदयशंकर भट्ट का यथार्थवादी संग्रह *स्त्री का हृदय* ऐसे ही एकांकी हैं। उपेन्द्रनाथ 'अश्क' को भी बड़ी सफलता मिली है।

आज एकांकी, नाटक की अपेक्षा अधिक लोक-प्रिय है। इसके कई कारण हैं। जनता अपने मनोरंजन के लिए कार्यव्यस्त होने के कारण समयाभाव में ऐसी कलात्मक रचना चाहती है जो थोड़े समय में उसके मस्तिष्क को पर्याप्त भोजन दे सके। चल-चित्रों और रेडियो आदि के वैज्ञानिक आविष्कारों ने इस रुचि को और अधिक उत्तेजना देकर उसकी पूर्ति की सामग्री उपस्थित कर दी है। परिणाम यह हुआ है कि पुराना रंगमंच समाप्त हो चुका है और उसके साथ साथ नाटकों की धारा लुप्त प्राय हो रही है।

एकांकी इस रूप में, समय के अधिक अनुकूल हैं। इसके दो रूप और पाये जाते हैं—सवाक् चलचित्रों वाला रूप जिसका प्रकाशन केवल सिनेमा कंपनियों तक सीमित है और रेडियो पर दिए गए फ़ीचर ( Feature ) वाला रूप जिसकी परिधि केवल अखिल

भारत-वर्षीय रेडियो और उसकी प्रान्तीय शाखाओं में निहित है।

## एकांकी के नवीन प्रयोग

*सवाक् चल-चित्रों* को कला हमारे युग के मनोरंजन की विशेष सामग्री है। परन्तु उसमें जिस रुचि का प्रदर्शन होता है उसके ऊपर कुछ कहना आवश्यक है। न्यू थियेटर्स, बाम्बे टाकीज और कुछ प्रभात तथा मिनर्वा प्रोडक्शन्स ( अब मोदी प्रोडक्शन्स ) के चित्रों के अतिरिक्त बाकी सब मध्यम और निकृष्ट श्रेणी के हैं। कभी कभी *धूप-छाँव* जैसा चित्र नाट्यकला की शोभा बढ़ा देता है अन्यथा सब चित्रों में बड़े बेढंगे रूप में काम-समस्या का ही आधिक्य होता है। अशास्त्रीय संगीत के आधिक्य के कारण ये चित्र शिक्षित समुदाय को बहुत खटकते हैं। अतिरंजितता इनका प्रधान लक्षण है। यदि सरकारी प्रतिरोध इन पर न हुआ तो कुछ दिनों में ये भी पारसी ढंग के ही रंगमंचीय नाटकों के प्रतिनिधि हो जायँगे।

*नृत्य प्रधान नाटकों* का प्रवेश भी हमारे रंगमञ्च पर हो गया है। इसके उन्नायकों में उदयशंकर और रामगोपाल विशेष हैं। इनकी देखा देखी अन्य नृत्य मंडलियाँ बन गई हैं। परन्तु प्राचीन नृत्य-परम्परा का जो कलात्मक विकास इनके द्वारा हुआ है वह अन्य किसी के द्वारा नहीं। इस प्रकार के नाट्य-प्रदर्शन में भाव-भंगिमा और शारीरिक मुद्राओं का विशेष प्रयोग होता है। संगीत इन सब का प्राण है। उसी के द्वारा निश्चित वातावरण बनाया जाता है और पात्र का अभिनय आरम्भ होता है। भरत के नाट्यशास्त्र में 'नृत्त' का जो स्थान है उसी का पुनरुद्धार इस रूप में हुआ है। वर्तमान वैज्ञानिक आविष्कारों ने इसमें बड़ी सहायता दी है। प्रकाश-रश्मियों का वितरण, अंगों की लय-युक्त गति के साथ अद्भुत दृश्य उपस्थित कर देता है। संसार के कोलाहल से दूर, क्षण भर के लिए, हम एक सुन्दर, शान्त और रसमय

संसार में प्रवेश कर मानसिक एवं आत्मिक आनन्द का अनुभव करते हैं। यह आनन्द ब्रह्म सहोदर है।

नाटक की सफलता और उपयोगिता का इससे अधिक ज्वलन्त प्रमाण और क्या हो सकता है?

प्रसादोत्तर काल में अन्य नाटक-धारायें भी चलती रहीं। अनुवाद भी हुए और रूपान्तर भी। परन्तु यह सब इतना कम था कि उस के विषय में कोई विशेष जानकारी की आवश्यकता नहीं है।

## उपसंहार

प्रसादोत्तर काल के नाटक में समस्या-प्रधान नाटकों की प्रधानता है जिनके अनेक रूप साहित्य में मिलते हैं। ऐतिहासिक, प्रेम-प्रधान, पौराणिक आदि अन्य धारायें भी समस्या में इस प्रकार मिल गई हैं कि उन्हें पृथक् करना कठिन कार्य है। देश के वातावरण और चतुर्दिशी ज्ञान-विज्ञान के विकास ने नवीन प्रयोगों को उत्तेजना दी है और हिन्दी लेखकों ने उनका समुचित लाभ उठाया है।

प्रचलित धाराओं के अतिरिक्त भाव-नाट्य और गीति-नाट्य भी हिन्दी में मिलते हैं। यह प्रसाद और उनके बाद के लेखकों की नई देन है।

नाट्य-विधान में भी अनेक परिवर्तन हुए हैं, विशेष कर एकांकी में। रंगमञ्च का तिरोभाव, सवाक् चल-चित्र का प्रचलन, रेडियो का आविष्कार और प्रत्येक कार्य में उत्तरोत्तर बढ़ती हुई तीव्र समय-गति ( Speed ) का इस परिवर्तन में बड़ा भाग है। उदयशंकर का नृत्य और छाया-नाटक' एवं साम्यवादियों का 'खुला-थियेटर' कुछ ऐसे नये प्रयोग हैं जिनके विषय में भविष्य ही कुछ निर्णय कर सकेगा। जन-साधारण में लोक-रंगमञ्च के साथ साथ शिक्षित समुदाय में ये प्रयोग अत्यंत शुभ संदेश के वाहक हैं।

---

# सार-तत्त्व

## (अ) आरंभिक-युग—(१६४३—१८६३ ई०)

हिन्दी के नाटक साहित्य का आरम्भ *हनुमन्नाटक* ( र० का० १६२३ ई० ) से माना गया है। उसी परम्परा में अन्य उल्लेखनीय नाटक हैं—*समय-सार* ( र० का० १६३६ ई०); *प्रबोध-चन्द्रोदय* (र० का० १६४३ ई०); *करुणाभरण* (र० का० १६१७—१६५८ तक ); *शकुन्तला* (र० का० १६८०) और *सभा-सार* (र० का० १७०० ई० ),

इन नाटकों में तीन अनुवाद हैं या रूपान्तरित हैं संस्कृत से, और तीन मौलिक हैं। परन्तु नाटक कहलाने योग्य केवल जसवंतसिंह जी के *प्रबोध-चन्द्रोदय* को छोड़कर और कोई नहीं है। क्योंकि उनमें न तो वस्तु का नाटकीय विकास ही है और न संवाद एवं दृश्य-विभाजन आदि आवश्यक सामग्री ही। वे केवल काव्य मात्र हैं जिनमें प्रबन्ध-काव्य के लक्षण पाये जाते हैं।

अतएव हिन्दी के नाटकों का आरम्भ जसवंतसिंह कृत *प्रबोध-चन्द्रोदय* से है जिसका र० का० १६४३ ई० के लगभग है। इसके पश्चात् क्रमशः *आनन्द रघुनंदन* ( र० का० लगभग १७०० ई०); *नहुष* (र० का० १८४१ ); *इन्दर सभा* ( र० का० १८५३ ) तथा *शकुन्तला* लक्ष्मणसिंहकृत ( अ० का० १८६३ ) हैं।

*लक्षण*:—ये नाटक दो प्रकार के हैं (अ) साहित्यिक
(आ) रंगमञ्चीय

साहित्यिक नाटकों के तीन भेद हैं :

(अ) अनुवादित
(आ) मौलिक
( इ ) रूपान्तरित

इनमें काव्यत्व की मात्रा अधिक है और कार्य व्यापार की कम; स्थान, समय और गति का संकलन-त्रय उच्चकोटि का नहीं है; नाट्य-विधान संस्कृत परम्परा पर अवलंबित है। रंगमञ्चीय *इन्दरसभा* में उर्दू भाषा तथा नाच गाने की प्रधानता है।

*अभाव के कारण* अनेक हैं परन्तु प्रधान कारण जनता की जीवन-संघर्ष के प्रति उदासीनता और नाटक के लिए उपयुक्त जीवन-प्रति दृष्टि-कोण का अभाव प्रतीत होता है।

## (आ) नाटकों का विकास

### (अ) भारतेन्दु ( १८६७—१८८५ ई० )

### (आ) भारतेन्दु के समकालीन (१८६७—१९०४ ई०)

प्रथम अंश में भारतेन्दु की रचनायें और उनका मार्ग-निर्देशन है तथा दूसरे अंश में उनके समकालीन अन्य लेखकों द्वारा रचित साहित्य है।

*लक्षण*:—आरंभिक परम्परायें चलती रहीं परन्तु उनका समयानुकूल विकास हुआ। मूल रूप में वही भेद और वर्गीकरण बना रहा, केवल उनके विषय में व्यापकता और विस्तार का समावेश हुआ; देश तथा समाज से सम्बन्ध रखने वाली समस्याओं ने नाटक में प्रवेश किया; स्वयं नाटक के भी कई भेद हो गए जिनमें नाटिका, एकांकी और प्रहसन का आधिक्य रहा। साहित्यिक नाटकों की संख्या रंगमंचीय नाटकों की अपेक्षा अधिक थी। रंगमंचीय नाटक उर्दू में लिखे गए हिन्दी में नहीं।

*नाट्य-विधान* संस्कृत परम्परा पर ही स्थित रहा परन्तु वस्तु-विन्यास एवं नाटक कला का समुचित विकास हुआ। संकलन-त्रय का सुन्दर प्रयोग अनेक नाटकों में मिलता है।

*गीति-काव्य* के सुन्दर और उत्कृष्ट प्रयोग नाटकों में हैं।

इस काल का साहित्य तत्कालीन, राजनीतिक, धार्मिक एवं सामाजिक चिन्ताधाराओं से विशेष रूप से प्रभावित है और अधिकांश में प्रत्येक लेखक एक देश-प्रेमी या समाज-सुधारक ही प्रतीत होता है। अपने सन्देश में उसका कलात्मक रूप छिपा सा प्रतीत होता है।

भाषा और संवाद आदि में पर्याप्त प्रौढ़ता इन नाटकों की एक अन्य विशेषता है। नाटक साहित्य का विकास बिना किसी अन्य प्रभाव के स्वाभाविक रूप से हुआ।

## ( इ ) संधि-काल ( १९०५—१९१५ ई० )

## भट्ट जी और उनके समकालीन

इस काल में अधिकांश साहित्य रंगमंचीय नाटक-साहित्य रहा। साहित्यिक धारायें बड़ी शिथिल सी पड़ गईं।

*लक्षण*:—द्विवेदी जी के प्रभाव से भाषा में सुव्यवस्थिता आई; सब से प्रधान बात थी साहित्यिक नाटक की अपेक्षा रंगमंचीय नाटकों की रचना। अतएव नाट्य-विधान में परिवर्तन आरंभ हुए। संस्कृत की प्रस्तावना वाली परम्परा क्षीण होने लगी और उसके स्थान पर पारसी-रंगमंच का कोरस आने लगा। कुछ लेखकों ने साहित्यिक और रंग-मंचीय नाटकों की विभिन्नता मिटाकर उन्हें एक करने का उद्योग किया।

## ( ई ) रंगमंचीय नाटक—( १९१०—१९३७ ई० )

यह धारा साहित्यिक धारा से सदा अलग रही। इसका आरंभ आगा हश्र के कुछ हिन्दी नाटकों से माना जाना चाहिए। उनके पश्चात् पं० राधेश्याम के *अभिमन्यु* ( १९१४ ) से यह निश्चित मार्ग की ओर चलती गई। प्रसाद जी के समय भी इस का अमूल्य अस्तित्व वर्तमान था। इनका प्रधान उद्देश्य रंगमंचीय सफलता थी।

*लक्षण*:—दृश्य दृश्यान्तरों के चमत्कार पर ध्यान अधिक था। सुसज्जित रंगमंच और पात्रों की सुन्दर वेष भूषा के कारण यह नाटक

अधिक लोक-प्रिय हुए। नाटकों में सुखान्त भी थे, दुखान्त भी, पौराणिक भी थे और सामाजिक भी। इनका जन्म व्यवसाय की दृष्टि से हुआ कला के प्रसार के लिए नहीं।

*नाट्य-विधान* में प्रायः दो विरोधी पात्रों के चरित्र द्वारा विषमता की उद्भावना कर लेखक अपने उद्देश्य की प्राप्ति दिखाता था। सत्य की असत्य पर विजय वाला धार्मिक प्रभाव प्रमुख था और यही विचार-धारा जनता की भावना के अधिक निकट थी। गंभीर दृश्यों और स्थिति के पश्चात् विनोद के लिए प्रहसन जोड़ दिया जाता था। आरंभ में यह प्रहसन नाटक से अलग कथानक लेकर चलता था परन्तु बाद में लेखक मूल कथा के साथ प्रहसन का भी समावेश करने लगे। उच्च कोटि के हास्य की इनमें कमी थी। दृश्य परिवर्तन और अमानुषिक दृश्यान्तर दिखाना भी एक विशेषता थी और यह सब रंगमंच-पर बड़ी सफाई से दिखाया जाता था।

*गीतिकाव्य* का ह्रास हो गया था। तुकबंदी गाई जाती थी। केवल संगीत के स्वर और लय पर लक्ष्य रहता था गीत के अर्थ पर नहीं। ग़ज़लों का भी पर्याप्त प्रवेश हो गया था। अनुकूल प्रतिकूल सभी अवस्थाओं में यह गीत गाये जाते थे। *भाषा* उर्दू मिश्रित रहती थी जिसमें लय पूर्ण वाक्यों का प्राधान्य होने से कृत्रिमता आ जाती थी।

शास्त्रीय संगीत और नृत्य-कला का स्थान सस्ती ग़ज़लों और बेतुके नाचों ने ले लिया था।

इन नाटकों का सब से बड़ा लाभ यही हुआ कि तत्कालीन जन-आन्दोलन के संदेश पहुँचाने में इन्होंने 'प्रचारक' का कार्य किया और हास-परिहास में श्लीलता न रहने पर भी लोगों में नाटक की रुचि बनाये रखी। सिनेमा के चलन से इनकी परंपरा भी लुप्तप्राय होने लगी।

सब से अधिक प्रभाव बंगाली लेखक द्विजेन्द्रलाल का पड़ा।

## (उ) प्रसाद-युग (१९१५—३३ ई०)

अज्ञात ऐतिहासिक आख्यान की टूटी हुई शृंखलाओं को जोड़ कर प्रसाद ने भारत के इतिहास को क्रम-बद्ध करने का सफल उद्योग किया। प्राचीन वैभव को चित्रित कर परतंत्रता के वातावरण में फँसे हुए देशवासियों में आत्म विश्वास दिलाकर उन्नति की ओर अग्रसर होने का आदेश दिया। जीवन के दृष्टिकोण में एक स्वस्थ्य युगान्तर उपस्थित कर दिया।

*लक्षण* :—नाटक की नई परम्परायें बनीं। पुरानी धाराओं में नवीन स्रोत सम्मिलित होकर उन्हें नूतन जीवन दान देने लगे। गीति-नाट्य और भाव-नाट्य की नई प्रणाली चली; बुद्धिवाद के भी चिह्न दृष्टिगोचर हुए।

*नाट्य-विधान* में संपूर्ण परिवर्तन हो गया। पश्चिम के नाटक का अदृश्य प्रभाव लेकर स्वतंत्र नाट्य-कला का विकास हुआ। दुखान्त की नई भावना का समावेश प्रसाद की अमूल्य देन थी। बाह्य द्वन्द्व और अन्तर्द्वन्द्व की प्रधानता. वस्तु-विन्यास की जटिलता एवं चरित्र-चित्रण की कुशलता नाटक के अंग बने। एकांकी का भी नया रूप आरम्भ हुआ।

*गीतिकाव्य* के उत्कृष्टतम रूप के दर्शन हुए। गीतों में मानवी भावनाओं के साथ साथ नाटकीय वातावरण की भी अभिव्यंजना हुई। शास्त्रीय संगीत का पुनः उद्धार हुआ।

## (ऊ) प्रसादोत्तर काल (१९३३—४२ ई०)

यह नवीन प्रयोगों और बुद्धिवाद का काल है। नाटकों में विशेषकर समस्या प्रधान नाटकों का चलन हुआ। उनके अनेक रूप दिखाई देने लगे। सब से परिपुष्ट रूप एकांकी था। रेडियो फीचर और सिनेमा के चलचित्रों का अभी विकास हो रहा था। इस ओर

वैज्ञानिक अविष्कारों का प्रभाव स्पष्ट है।

*नाट्य-विधान*—एकांकी में अनेक परिवर्तन हुए। यही बात उसके अन्य दोनों रूपों के लिए भी सत्य है। यह प्रवृत्तियाँ अभी तक विकासोन्मुखी हैं अतएव इनके अन्तिम रूप का निर्णय केवल समय ही कर सकेगा।

नवीन प्रयोगों में नृत्य-प्रधान नाटक और साम्यवादियों का 'खुला-थियेटर' उल्लेखनीय हैं।

## रंगमंच का विकास

हिन्दी रंगमंच के अनेक रूप हैं। प्रत्येक का निर्माण उस पर अभिनीत होने वाले नाटक की आवश्यकताओं के अनुसार हुआ है।

( १ ) *लोक-रंगमंच* :—इस में रास-लीला, राम-लीला और सांगीत सम्मिलित हैं। वर्तमान वैज्ञानिक सुविधाओं ने इनके बाह्य रूप को अधिक उज्ज्वल बना दिया है अन्यथा आन्तरिक रूप अब भी वैसा ही है जैसा आरंभ में था। इसके जन्म के विषय में कुछ निश्चित प्रमाण नहीं है।

( २ ) *पारसी रंगमंच* :—इसका निर्माण १८७० के लगभग पश्चिमी सम्पर्क के साथ हुआ। उसी का प्रभाव इस पर प्रत्यक्ष है। सिनेमा के प्रचार से इस को बड़ा धक्का पहुँचा और अब यह प्रायः लुप्तप्राय है।

( ३ ) *हिन्दी रंगमंच* :—इस नाम का कोई रंगमंच तो नहीं है। परन्तु काशी आदि की नाटक-मंडलियों ने पारसी रंगमंच की बुराइयों का तिरस्कार कर उसी आधार पर इसे स्थापित किया।

( ४ ) *सिनेमा-रंगमंच* :—यह सब से भिन्न है क्योंकि इस का विधान भी साहित्यिक नाटक प्रदर्शन की कला से भिन्न है अतएव उसके प्रदर्शन में भी भिन्नता है।

( ५ ) *खुला-थियेटर*—रूस के अनुकरण पर इसका जन्म हुआ है। नवजात होने के कारण अभी यह अधिक विकासोन्मुखी है।

( ६ ) *नृत्य-रंगमंच*—यह सीधा साधा रंगमंच है जिस पर नृत्य के साथ वाद्य यंत्रों को प्रधानता दी जाती है।



# परिशिष्ट १

## १. हनुमन्नाटक

( ले० का० सन् १६२३ ई० )

इस नाम से चार नाटकों का वर्णन विभिन्न लेखकों ने किया है। सब से पहला नाटक पं० बलभद्र मिश्र कृत है। ये ओरछा के सनाढ्य ब्राह्मण पंडित काशीनाथ के पुत्र और प्रसिद्ध कवि केशवदास के बड़े भाई थे। इन का रचना-काल सन् १५८३ के लगभग है। बलभद्र मिश्र कृत '*नख शिख*' की टीका करते हुए सन् १८३४ ई० में गोपाल कवि ने इस नाटक का उल्लेख किया है[1]। इस उल्लेख के अतिरिक्त और कोई जानकारी इसके सम्बन्ध में नहीं है। अनुमान से यही कहा जा सकता है कि संभवतः यह भी संस्कृत नाटक का या तो अनुवाद होगा अथवा उसका रूपान्तर।

दूसरे नाटक के लेखक 'राम' हैं। इनका रचना-काल सन् १६७३ के लगभग है[2]। इस ग्रन्थ के विषय में भी कुछ विशेष पता नहीं। तीसरे लेखक 'मंजु' हैं[3] परन्तु इनके *हनुमान नाटक* के विषय में भी जानकारी नहीं है। यह नाटक १९ वीं शताब्दी का है।

चौथा नाटक हृदयराम का है। अपना संक्षिप्त परिचय देते हुए उन्होंने नाटक के अन्त में लिखा है :—

---

१. हिन्दी साहित्य का इतिहास—ले० रामचन्द्र शुक्ल, पृ० २४९

२. हिन्दी साहित्य का इतिहास—ले० रामचन्द्र शुक्ल, पृ० ३१६

३. आधुनिक हिन्दी साहित्य—ले० डा० लक्ष्मी सागर वार्ष्णेय, पृ० १०८

संवत् विक्रम नृपति सहस षटशंत अशीह वर,
चैत्र चाँदनी दूज छत्र जहँगीर सुभट पर।
शुभ लच्छन दच्छन सुदेश कवि राम विच्छन,
कृष्णदास तनु कुल प्रकाश जस दीपक रच्छन।
रघुपति चरित्र तिन यथामति प्रगट करयो शुभ लगन गए।
दे भक्ति दान निरभय करहु जय रघुपति रघुवंश मए॥

इसके अनुसार इनके पिता का नाम कृष्णदास था। यह राम के भक्त थे और विक्रम संवत् १६८० अर्थात् सन् १६२३ ई० में इन्होंने '*हनुमन्नाटक*' की रचना की जिस समय सम्राट जहाँगीर विराजमान थे। इस पुस्तक का पूरा नाम '*हनुमन्नाटक राम गीता भाषा*' है।

## संस्कृत का हनुमन्नाटक

यह हनुमान जी कृत माना जाता है और उसके दो संस्करण प्रचलित हैं—एक '*महानाटक*' नाम से ९ अंकों का नाटक जिसका सम्पादन श्री मधुसूदन मिश्र ने किया है और जो बंगाल में प्रचलित है, दूसरा '*हनुमन्नाटक*' के नाम से १४ अंकों का नाटक जिसका संकलन दामोदर मिश्र ने किया है और जो महाराष्ट्र देश में प्रचलित है। संस्कृत के इस नाटक में आरंभ में 'नान्दी' के पश्चात 'स्थापना' नहीं है और न ही उसमें प्रवेश तथा निष्क्रमण का कोई निर्देश है। कभी-कभी दो पात्रों की बातचीत के बीच में तीसरे की उक्ति आ जाती है और पढ़ने वाला सोचता है यह कहाँ से आ गई जब कि मंच पर तीसरा कोई व्यक्ति उपस्थित ही नहीं है। ऐसे स्थलों पर कवि अपनी उक्तियों के द्वारा कथावस्तु के विकास और कार्य-व्यापार की गति का संचालन करता जाता है और वह यह भूल जाता है कि ऐसा करना नाटक-शास्त्र के नियमों और परम्पराओं दोनों के विरुद्ध है। वास्तव में तो इस नाटक का नाम नाटक केवल अंक-विभाजन के कारण है। इसमें

अनेक ऐसे श्लोक हैं जो *अनर्घराघव* और *प्रसन्नराघव* में आए हैं विशेष कर पहले और १४ वें अंकों में। उदाहरण के लिए—

| हनुमन्नाटक | अंक | श्लोक | | प्रसन्न राघव | अंक | श्लोक |
|---|---|---|---|---|---|---|
| *हनुमन्नाटक* | १ | ११ | = | *प्रसन्न राघव* | १ | ३[illegible] |
| | १ | ४१ | = | | ४ | २५ |
| | १ | ४५ | = | | ४ | २३ |
| | २ | ४ | = | | ७ | ६० |
| | ४ | १४ | = | | ५ | ४५ |
| | १० | १६ | = | | ६ | ३० |

| *हनुमन्नाटक* | अंक | श्लोक | = | *अनर्घराघव* | अंक | श्लोक |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | १ | १३ | = | | ३ | ४४ |
| | १ | १६ | = | | ३ | ५० |
| | १ | २४ | = | | ३ | ६१ |
| | १ | ४२ | = | | ४ | ४९ |
| | १ | ४३ | = | | ४ | ५२ |
| | १ | ४४ | = | | ४ | ३३ |
| | ५ | १५ | = | | ५ | १७ |
| | ६ | ३२ | = | | ५ | ३ |
| | ७ | ६ | = | | ६ | ७ |
| | १४ | २५ | = | | ६ | ५८ |
| | १४ | ३६ | = | | ६ | ५० |

इस नाटक के अनेक प्रसंग पठनीय हैं विशेषकर चन्द्रोदय वर्णन, राम-जानकी-विहार ( यद्यपि ये लौकिक शृंगार से पूर्णतः ओतप्रोत हैं ), सीताहरण पर राम विलाप, बाली की मर्मस्पर्शिनी उक्ति, रावण के मंत्री-मंडल में राजनीति का वर्णन, लक्ष्मण के शरीर में शक्ति लगने पर राम-विलाप, राम-रावण-युद्ध आदि।

# हिन्दी हनुमन्नाटक

*परिचय*—हमारे हिन्दी कवि हृदयराम के *हनुमन्नाटक* का आरंभ प्रथम अंक से होता है परन्तु उसमें न तो कोई सूत्रधार आता है और न नटी ही। बिना किसी प्रकार के नान्दी पाठ या अन्य नाट्य शास्त्र के नियमों का ध्यान रखे कवि आरंभ कर देता है :

तीनों लोकपति प्राणपति प्रीति ही में रति,
अगिनत गती के चरण शिर नाइहौं।
सदा शीलपति सतपति एक नारी व्रत,
शिव सनकादि पति यशहिं सुनाइहौं।
सुरपतिहू के पति जानकी के पति, राम
नैंन कोर ओर कबहूँ तो पर जाइहौं।
फुरे वाकपति सुनो संत साधुमति तब,
ऐसे रघुपति के कछुक गुण गाइहौं॥

रघुपति के गुणगान की इच्छा के पश्चात् रामनाम महिमा, राम की प्रशंसा. राम-नाम वर्णन में देवताओं की असमर्थता. राम-नाम से कार्य-सफलता, अपनी असमर्थता दिखाता हुआ लेखक भगवान से भक्ति-भीख की याचना करता है—"वै उदार राय हैं मैं भक्ति भीख माँगों, वै तो रामचन्द्र चन्द्रमा, चकोर मन 'राम' को।" इसी प्रसंग में भिन्न-भिन्न मतवालों द्वारा राम-रूप-वर्णन आया है; जिसके अनुसार

शैव कहैं 'शिव' या रघुवीरहिं, 'ब्रह्म' कहैं सब वेद-पढ़ैया।
'बौध' कहैं इक, 'कर्म' कहैं इक, 'धर्म' कहैं इक धाम-सहैया।
एक कहैं 'करता, हरता जन', एक कहैं 'घट प्राण बसैया'।
ते प्रभु राम सुनो अपनो यश, है सब ग्रोसन दौर सुनैया॥

अपने ऐसे चरितनायक के पूर्वजों की कथा न कह कर लेखक एक कवित्त में ही अपने समस्त नाटक की कथा का सार दे डालता है।

ऋषि संग जाइबो, धनुष चटकाइबो,
धरनिजा बिवाहिबो, बड़ो ही यश पाइबो।
धायबो परशुराम गल में सिराइबो,
उलट बन जाइबो, श्रीराम राज गाइबो ॥
बाट को सिधाइबो, जनकजा चुराइबो,
समुद्र को पटाइबो, लंकपति घाइबो।
वीर तीय संग ले पलट घर आइबो,
सु ऐसो रामचन्द्र गीत तुम्हें है सुनाइबो ॥

इस कवित्त से स्पष्ट हो जाता है कि कवि नाटक का आरम्भ राम जन्म से नहीं करना चाहता वरन ऋषि विश्वामित्र के अयोध्या-आगमन से श्रीगणेश करने की उसकी इच्छा है और ऐसा ही किया भी गया है। दूसरी बात यह भी है कि उसका उद्देश्य रामचन्द्र-गीत सुनाना है किसी प्रकार का नाटक उपस्थित करना नहीं। संभवतः इसी कारण पुस्तक का नाम '*राम गीता भाषा*' है और '*हनुमन्नाटक*' उसके साथ इसलिए जोड़ दिया गया है कि लेखक ने संस्कृत के '*हनुमन्नाटक*' ग्रंथ से अपनी कथा-विस्तार, वर्णन-क्रम तथा कुछ भावों में सहायता ली है। '*रामगीता भाषा*' में १४ अंक हैं जो अलग-अलग नाम से प्रसिद्ध हैं। पहिले का नाम *सीता-विवाह* अंक है और इसमें विश्वामित्र का अयोध्या में आकर राम-लक्ष्मण को अपने साथ ले जाना, ताड़का-वध, सुबाहु-मारीच-युद्ध, विश्वामित्र के पास राजा जनक के दूत का आना, जनकपुरी की ओर गमन, राजा द्वारा उनका स्वागत, धनुष-यज्ञ में राजाओं की असफलता, राम द्वारा धनुष भंग, दशरथ का बारात लेकर अयोध्या से मिथिला जाना, सीता-विवाह, अयोध्या लौटते समय मार्ग में परशुराम से मिलन और विवाद में उनका परास्त होना तथा अयोध्या नगरी में प्रवेश आदि सारे प्रसंग आ गए हैं।

इस अंक में प्रचलित कथानक की अपेक्षा कुछ नवीनतायें भी हैं। जनक के पुरोहित द्वारा राजा की प्रतिज्ञा सुनाने पर रावण का दूत उनसे सीता को अपने स्वामी के लिए माँगता है। अपने स्वामी की शक्ति और सामर्थ्य की बड़ाई उसके प्रत्येक शब्द से टपकती है—वह राम और जनक से कहता है :—

"तोहि तो काहू को दीबो है जानकी, बाँधहि जोर स्वयंवर लीनो,
रे रघुवीर ! तू काहे को ब्याहत, रावण ब्याहन को मन कीनो।
भूप कही धनु आन चढ़ावे तो मैं सिय सो धन वाहि को देनो,
रे गुरु को यह नेक न होय तो बाँटत टंक तिहूँ पुर दीनो।
इन्दु उमा दुरदानन और षडानन सो गन वृन्दन जेते,
चारन सिंह महीरुह ताल तमाल सरोवर और न केते।
सो गिरिराज कैलाश उठाय लियो कर बाम डरो नहिं लेते,
जो भुज को बल तू नहिं जानत बूझ ले मूढ जुरे नृप एते॥"

रावण के सम्बन्ध में इस गर्वोक्ति का बहुत ही उचित उत्तर महाराज जनक उसके दूत को देते हैं—

"गुरु को घर तोलत लाज भई न, कमान चढ़ावत लाज मरे।"

राजाओं की असफलता पर

"श्री रघुवीर कही सब सों भई वीर विना छिती रोई पुकारी,
देखहु हाथ लगाय सबै भट नाक चली कट नाक तुमारी।"

यह कथन भी अपनी विशेषता रखता है। तुलसीदास ने 'वीर विहीन मही मैं जानी' शब्द राम से न कहला कर जनक से कहाये हैं और उनका ही ऐसा कहना उपयुक्त है। इसी प्रकार सीता का निश्चय "वरों इनको कि परों विष खाई" भी बड़ा अजीब सा लगता है। चरित्र-चित्रण की दृष्टि से ये दोनों बातें राम तथा सीता की मर्यादा और शील के विपरीत दिखाई देती हैं। राम का परशुराम से कहना—

फारतो कपाल[1] बोल बोलत ही बामन को
डारतो उखाड़ ठाढ़ जमी जे वदन में,
जीत वीर खेत पठै[2] देत यमलोक तोहि
लेतो सब क्षत्रिन को वैर एक छिन में।
कहा करौं हत्या प्राण अब जो तिहारे इतौं
सुभट कहाय रन ठाड़ो होतों रन में,
यहै जान नाते ही बच्यो है एक बामन के
'काशीराम' समझ समझ कर मन में॥

भी उनके चरित्र के विरोध में प्रतीत होता है, विशेषकर जब एक क्षण बाद ही वह कहते हैं

"काशीराम कहै रघुवंशिन की रीति यहै
जासों कीजै मोह तासों लोह कैसे गहिये।"

कहाँ शान्त प्रकृति राम और कहाँ उनके ये वचन !!

अन्त में परशुराम का वचन,

"तौ हों छोड़ जाऊँ तोहि साँची कह बात मोहिं,
राम अवतार भयो मोहू को बताय दै॥"

एक बालक की जिज्ञासा जैसा प्रतीत होता है। एक और उक्ति इसी प्रकार की है जो परशुराम जी के धनुष को राम द्वारा खिंचते हुए देख कर सीता ने कही है। कवि के ही शब्दों में

राम पनच ता धनुष की, ऐंची जब मति लाय।
देख जनकजा ताहि सन, मन धर रोष रिसाय॥
याहू को तो बोल कछु तात को सो देखत हौं,
ऐसे तो अनेक ह्वैहैं कहाँ कहाँ जाई है,

---

१. पुस्तक में पाठ 'कपोल' है जो अशुद्ध प्रतीत होता है।
२. पुस्तक में पाठ 'पड़े' है, जो अशुद्ध प्रतीत होता है।

काल ब्याही, नई हौं तो धामहू न गई पुनि
आजहू ते मेरे शीश सौत को बगाई है।
राजन की रीत विपरीत सब जाने जग
काके वश भये मेह ऐसे डर काई है,
मन में विचारे बाल लै चढ़े उतारे सीग,
तोर के धनुष याका (?) बेटी व्याह लाई है ॥

दूसरा अंक 'रामचन्द्र वियोग' अंक है। इसके आरंभ होने पर लिखा है 'अथ अयोध्याकांड प्रारंभः' इसमें राजा दशरथ की इच्छा 'हौं बन वास तप को करौं', राम के राज्याभिषेक का समाचार सुन कैकेयी का राजा के पास जाकर दो वरदान माँगना, सीता लक्ष्मण सहित राम का अयोध्या-त्याग, राजा की मूर्छा तथा माता कौशल्या और अयोध्यावासियों के वियोग का वर्णन है।

कथानक की दृष्टि से कोई नवीनता नहीं है। मंथरा की सृष्टि की आवश्यकता लेखक को नहीं पड़ी। कैकेयी ने अपना काम स्वयं कर लिया है। केवल इतना ही नहीं 'दौर के पौर में बोली वसिष्ठहिं राम चितै यह बात सुनाई; मोहि दिये वर द्वै, इनको बन, मो सुत को अपनी ठकुराई।" और यह सुनकर जब वसिष्ठ जी ने कहा "राम चलो राजा से पूछें तो कि यह क्या बात है? पहले आपका विचार और था और अब और हो गया" तो झट उनकी सौगंध खाकर कैकेयी बोल उठी :—

"भूप कही जिन मोहिं मिले, बन जाय बसो कहु जाय पुकारी।"

यह सुनकर कुल पूज्य और राम पर क्या बीती, इसका चित्र लेखक ने एक सवैया में बड़ा अच्छा खींचा है :—

सो रिस कैकयी भीतर भौन सुतै बन भूपति सों न मिलाए।
बैठ प्रणाम कियो तिहठाँ तिन तात के बोल ले माथ चढ़ाए।
शोक भरे ऋषि लोकन सों कह्यो, राज्य रह्यो बनवास पठाए।
राजन राज दियो लघु वीरहिं, यों रघुवीर फिरे घर आए॥

राम के अयोध्या से जाने पर कवि की यह उक्ति

'गाँव उजार भयो हरताल चले रवि राम भयो अँधियारो।'

बीसवीं शताब्दी का चित्र हृदय पटल पर अंकित कर देती है। चरित्र-चित्रण में कोई विशेषता नहीं।

तीसरा अंक '*कपट मृगागमन*' है। इसमें राजा दशरथ की मृत्यु, भरत का ननसाल से आना और माता पर क्रोध, चित्रकूटागमन और वहाँ से वापिसी, राम का पंचवटी में वास, शूर्पणखा को विरूप करना, खर-दूषण की मृत्यु, रावण के पास समाचार पहुँचना और उसका वहाँ आना, इसी बीच उसकी पत्नी मंदोदरी का उसे समझाना, मारीच का माया-मृग बन कर आना और सीता के कहने से राम का उसके पीछे जाना वर्णित हैं। चौथे अंक में '*सीताहरण*' की कथा है।

दोनों अंकों में कथानक और चरित्र-चित्रण की कोई नई बात नहीं है केवल मंदोदरी को लाकर लेखक ने उसकी प्रवृत्ति का आभास दे दिया है। "तौं लग रावन ह्वै जुगिया, सिय के ढिग गोरखनाद जगायो" से यह पता अवश्य चलता है कि लेखक के समय में गोरख-पन्थियों का कितना प्रभाव था और 'गोरख जगाना' वाली उक्ति का कितना अधिक प्रचार होगया था।

'पाँचवाँ अंक '*बालिवध*' की कथा से सम्पन्न है और उसमें सीताहरण के कारण राम विलाप, जटायु रावण-संवाद, राम-जटायु-मिलन और गृध्रराज की मुक्ति, राम हनुमान मिलन, राम-सुग्रीव-मैत्री, अंगद को युवराज बनाना तथा बालि-वध प्रसंग हैं। राम के विलाप में कवि ने बड़े अच्छे छंदों की योजना की है। बाली का चरित्र भी अच्छा उतरा है। छठा अंक '*हनुमल्लंकादहन*' का है। इसमें राम का हनुमान को अपनी मुद्रा देकर सीता की पहचान के लिए उनका रूप वर्णन, हनुमान का समुद्र लाँघना, लंकाराक्षसी-वध, हनुमान-जानकी-संवाद, अशोक वाटिका उजाड़ना और लंका-दहन की कथायें हैं। हनुमान के

चरित्र की एक बड़ी स्वाभाविक विशेषता का वर्णन कवि ने इस अंक में किया है—

जो विजि हैं रघुवंशमणि, ह्याँ तो यश ले जाउँ।
प्राण रहे कै यश रहे, दो में एक कमाउँ॥

'बड़ो बाँदर कहाइहौं' की महत्वाकांक्षा हनुमान के चरित्र को केवल भक्त ही नहीं रहने देती, विकट कार्य करने की प्रेरणा भी प्रदान करती है।

सातवाँ अंक *'सिंधु-सेतु-बंधन'* है जिसमें वानर सेना सहित राम का समुद्र पार होना और समुद्र का गर्व चूर्ण करना वर्णित है, कोई अन्य विशेषता नहीं। सुग्रीव एवं अंगद का यह कह कर अपना वीरत्व और व्यक्तित्व प्रदर्शित करना

नाथ हम सागर की गैल कैसे चलें अरु
तुम ही विचारो यामे कौन बात ओप की।
किधौं या के बाँधबे को हैं न बलवन्त हम,
किधौं हनुमान हू के आगे पति लोप की॥

बड़ा सुन्दर और स्वाभाविक है!

आठवाँ अंक *'रावण-अंगद-संवाद'* है। इसमें विभीषण की रावण को मंत्रणा, विभीषण का राम-शरण में आना, मन्दोदरी का पति को समझाना, राम का अंगद को दूत रूप में रावण के पास भेजना, रावण-अंगद-संवाद और असफल होकर लंका से वापिस आने का वर्णन है। अंगद रावण-संवाद अच्छा है और शक्तिशाली भाषा में लिखा गया है।

९ वें अंक का नाम *'मंत्री उपदेश'* है। इसमें रावण और मंदोदरी की बातचीत है और यह बतलाया गया है कि रावण न तो अपनी पत्नी ही की सलाह मानता है और न अपने मंत्रियों की ही। मंदोदरी बड़े तर्क और बुद्धि के साथ रावण को समझाती है परन्तु

रावण तो एक भी नहीं मानता। बल्कि कहता है :—

"मंत्रिन को अरु नारि को, देखत एक विचार।"

१० वाँ अंक *'रावण प्रपंच रचना'* का है। रावण अपनी माया से राम और लक्ष्मण के मरने का समाचार लेकर सीता के पास जाता है। सीता राम को मरा जान कर विलाप करती हैं और जैसे ही उनका सिर छूने के लिए आगे बढ़ती हैं कि आकाश-वाणी होती है।

"...............शोक तज एक मात,

राम कैसे रावण के हाथन समायेंगे।"

रावण भाग जाता है परन्तु फिर एक बार राम-रूप धारण कर और हाथ में वैरी ( रावण ) का शिर लेकर सीता के पास आता है। सीता विजयी राम से भेंटने के लिए आगे बढ़ना चाहती हैं परन्तु पैर आगे नहीं बढ़ने देते। फिर भेद खुल जाता है। त्रिजटा इस बार सीता को बचा लेती है जिसके परिणाम स्वरूप दोनों में घनिष्ठता बढ़ जाती है।

११ वाँ अङ्क *'कुंभकर्णवध'* अङ्क है। किसी प्रकार की विशेषता नहीं है। १२ वाँ अङ्क *'इन्द्रजीतवध'* है। इसमें भी कोई नवीनता नहीं। लक्ष्मण के हृदय में शक्ति न तो कुंभकर्ण द्वारा लगवाई गई है और न मेघनाद के द्वारा ही।

१३ वें अङ्क का नाम *'लक्ष्मण जीवन'* है। पुत्र की मृत्यु पर रावण का क्रोध और उत्साह दोनों स्वाभाविक हैं। सफलता न मिलने पर वह ब्रह्मा को दबाता है जो रोब में आकर अपने पुत्र नारद से हनुमान जी को लक्ष्मण की रक्षा से अलग हटने के लिए आज्ञा देते हैं। तभी उनकी अनुपस्थिति में रावण द्वारा लक्ष्मण के शक्ति लगती है और वह मूर्च्छित हो जाते हैं। हनुमान लंका से सुखेन वैद्य को लाते हैं और फिर संजीवनी बूटी लाकर लक्ष्मण की मूर्च्छा समाप्त करते हैं। इस प्रसंग में राम का भ्रातृ-वियोग-विलाप बड़ा ही करुण

है। अयोध्या में भरत द्वारा जब लक्ष्मण की मूर्छा का समाचार कौशल्या तक पहुँचता है तो वह भी मूर्छित होकर गिर जाती हैं और यही संदेश देकर हनुमान को भेजती हैं :—

"मेरी कही राम सों कहियो। तुम लछमन बिन जियत न रहियो।
फिर आवहिं ता दोनों भाई। जूझो रण चौगुनी बड़ाई।
कहियो कपि रण पीठ न दीजो। जूझ काम अर्जुन सो कीजो॥"

१४ वाँ अङ्क *'रघुनाथ राज्याभिषेक'* अङ्क है। इसमें रावण का वध, मंदोदरी का विलाप, राम का समझाना, विभीषण के संग विवाह कर पटरानी बनने की सलाह देना, रावण की दाहक्रिया, सीता का लक्ष्मण हनुमान सहित आना, अग्नि-परीक्षा में सफलता, विमान पर आरूढ़ हो सबका अयोध्या की ओर चलना, मार्ग में राम का सीता को युद्ध-स्थान दिखाना, अयोध्या में आगमन और राज्याभिषेक तथा सब देवताओं और स्त्री पुरुषों का आशीर्वाद आदि प्रसंग हैं।

## मूल और अनुवाद

दोनों का मिलान करने पर जो समता दिखाई देती है वह नीचे की तालिका से स्पष्ट हो जावेगी :

| मूल संस्कृत नाटक | | | हिन्दी नाटक | |
|---|---|---|---|---|
| अङ्क | श्लोक | | अङ्क | छंद |
| १ | ३ | = | १ | ४ |
| १ | ४९ | = | १ | १०४ |
| १ | ५१ | = | १ | १०८, १०९ |
| ५ | २ | = | ५ | १४ |
| ५ | ४ | = | ५ | १९ |
| ५ | १६ | = | ५ | ३६, ३७ |
| ५ | १९ | = | ५ | ३३ |

| अङ्क | श्लोक | | अङ्क | छंद |
|---|---|---|---|---|
| ५ | २० | = | ५ | १० |
| ५ | ३५ | = | ५ | ५२ |
| ५ | ३६ | = | ५ | ५३ |
| ६ | २ | = | ६ | ३ |
| ६ | ५,६ | = | ६ | ११ |
| ६ | १६ | = | ६ | ४४ |
| ६ | १९ | = | ६ | ६६ |
| ६ | २२ | = | ६ | ८४ |
| ६ | २७ | = | ६ | ९१,९२ |
| ६ | २८ | = | ६ | ९४ |
| ६ | ३२ | = | ६ | ९९ |
| ६ | ३६ | = | ६ | १०३ |
| ६ | ४० | = | ६ | १०८ |
| ७ | २ | = | ७ | ३ |
| ७ | ५ | = | ७ | ६ |
| ७ | ६ | = | ७ | १० |
| ८ | २ | = | ८ | २ |
| ८ | ६ | = | ८ | ४३ |
| ८ | ३२ | = | ८ | ६४ |
| १० | ७ | = | १० | ४८ |
| १० | १८ | = | १० | २६,६१ |
| ११ | १७ | = | ११ | ४३ |
| १२ | १३ | = | १२ | ५१ |
| १३ | २२ | = | १३ | २०५ |
| १३ | २६ | = | १३ | २१३ और २३० |

| अङ्क | श्लोक | | अङ्क | छंद |
|---|---|---|---|---|
| १४ | १ | = | १४ | ४ |

ऊपर जो तालिका दी गई है उसमें केवल भावों की समानता का ध्यान ही रखा गया है। मूल कथा, उसके क्रम तथा प्रतिपादन की रीति में भी दोनों नाटकों में पर्याप्त भेद है। अङ्कों की दृष्टि से दोनों में १४ अङ्क हैं। मूल संस्कृत में पहले अङ्क का नाम '*जानकी-स्वयंवर*' है और हिन्दी में '*सीता-विवाह*'। दोनों का अन्त प्रायः एकसा है। कथा-भाग में एक बड़ा अन्तर यह है कि परशुराम जी के शान्त होने के पश्चात् मूल संस्कृत नाटक में राम का विवाह सम्पन्न होना बताया गया है। परशुराम जी ने स्वयं और ऋषियों के साथ उस कर्म को संपादित किया है परन्तु हिन्दी नाटककार ने परशुराम जी के आगमन को ब्याह होने के पश्चात् अयोध्या जाते समय मार्ग में दिखलाया है। मूल के दूसरे अङ्क में '*राम जानकी विलास*' में इसी प्रसंग का वर्णन है। हिंदी में उसका नाम '*श्रीरामचन्द्र वियोग*' है। इसमें कैकेयी की वर-प्राप्ति और सीता लक्ष्मण सहित राम के वन गमन का वृत्तान्त है। संस्कृत के दूसरे अङ्क का कोई भी प्रसंग इसमें नहीं है और इस दृष्टि से दोनों का दूसरा अङ्क अलग अलग है। संस्कृत के तीसरे अङ्क का नाम '*माया मृगागमन*' है और इसमें संक्षेप में मारीच के वध के लिए राम का उसके पीछे जाने वाला प्रसंग आ गया है। मारीच की मृत्यु और सीता-हरण तथा जटायु का रावण से युद्ध, राम का मारीच-वध के पश्चात् कुटी पर लौट कर सीता को न देखना आदि प्रसंग चौथे अङ्क में हैं और इसी से उसका नाम '*सीता-हरण*' है। हिन्दी में भी तीसरे अंक का वही नाम है परन्तु कथा-भाग में मंदोदरी द्वारा रावण को सीता-हरण के षड्यन्त्र से बचने के लिए कहलाया गया है। चौथा अंक *सीता-हरण* ही है और उसमें उसी की कथा है। पाँचवाँ अंक दोनों में एक ही है—'*बालिबध*'। छठे अंक का नाम मूल

में '*हनुमद्विजय*' है और हिन्दी में '*हनुमल्लंकादहन*'। परन्तु जो विस्तृत वर्णन हिन्दी में सारी घटनाओं का है, वह संस्कृत में नहीं। सातवाँ अंक दोनों में '*सेतु-बन्धन*' हैं। संस्कृत में भिल्लिनी की पुत्री और उसकी माता के संवाद द्वारा राम की विशाल सेना का विचित्रता से वर्णन कराया गया है। हिन्दी में इसी प्रसंग को स्त्रियाँ अपने आदमियों (पतियों) से कह रही हैं जो अधिक स्वाभाविक लगता है। सागर द्वारा संस्कृत में जो वचन राम के प्रति कहलाये गए हैं वे भी खिलवाड़ से लगते हैं। परन्तु हिन्दी में जो संवाद है उसमें गंभीरता भी है और सजीवता के साथ साथ राम के प्रति समुद्र की भक्ति-भावना भी है। आठवें अंक का नाम संस्कृत में '*आङ्गदाधिक्षेपण*' है और हिन्दी में '*रावण अंगद संवाद*'। संस्कृत में विभीषण का राम की शरण में आना सातवें अंक में वर्णित करा दिया गया है और हिन्दी में आठवें अंक में—"रावण के डर छाँड़ चल्यो गढ़ मोह तजो जनु जात जती सों।" इसी प्रकार मन्दोदरी द्वारा रावण को यह सूचना—

"....कंत सुनी ठकुराई तेरे भाई पाई लंक की" (२०)

मूल में नहीं है। नवाँ अंक '*मंत्री वाक्य*' और '*मंत्री उपदेश*' है। दोनों में मंदोदरी और मंत्री ने रावण को निरर्थक ही युद्ध न करने के लिए मंत्रणा दी है। हिन्दी में '*कवि की भक्ति*' शीर्षक कुछ दोहे और सोरठे (१९-३५) दे दिये गए हैं। इनकी कोई आवश्यकता प्रतीत नहीं होती। कवि ने केवल अपनी भावना को प्रगट करने के लिए ऐसा किया मालूम होता है। मंदोदरी का समझाना बड़ा ही तर्कयुक्त और स्पष्ट है—यहाँ तक कि उसकी इस शक्ति को देखकर एक बार देवता भी घबराने लगते हैं और सोचने लगते हैं कि कहीं रावण को प्रभावित कर यह उसके राम द्वारा भावी वध को न रोक डाले। हृदय राम की यह शंका बड़ी ही समीचीन है। दसवें अंक का नामकरण दोनों में एक ही है। भागते हुए रावण का समाचार सुनकर (६-१०) लक्ष्मण और राम में

जो वार्तालाप हुआ है वह भी मूल में नहीं है और मूल के रावण-सीता वाले संवाद को हिन्दी में स्थान नहीं मिला है। इसी प्रकार हिन्दी का सीता द्वारा त्रिजटा के सामने राम-राज्य-वर्णन प्रसंग (७९-८३) संस्कृत में उपलब्ध नहीं। ग्यारहवाँ अंक दोनों में 'कुम्भकर्ण वध' है। संस्कृत नाटक से एक बात का पता चलता है—उस समय भी भारत में वायुयान चालक स्त्रियाँ होती थीं—

"अत्राऽन्तरे तथा रावणो न वेत्ति तथाऽशोकवाटिकास्थितविमाने जानकीमारोप्य रामं दर्शयति स्म सरमा।

इसी समय सरमा (राक्षसी) जिस प्रकार रावण को मालूम न हो वैसे उपाय से अशोक वाटिका में रखे हुए विमान पर सीताजी को बैठाकर रामजी का दर्शन कराती है।)

हिन्दी में इस अङ्क में दो हास्यपूर्ण परिस्थितियाँ व्यंजित की गई हैं—हनुमान और अंगद के विभीषण से यह पूछने पर

तोको राज देत हम बीच न बिगारयो काज
जानत हैं हमें छाड़ भोगन में परोगे।
भाई की विभूति पाई, रामचन्द्र को रिझाइ
कहो तो हमारे आगे कहा कहा धरोगे! (१४)

विभीषण बड़े सरल स्वभाव से उत्तर देते हैं:—

लंक छिरकाय चरणोदक लों हनुमान,
ताके पाछे तुम्हें कोट विंजन खवाइहौं। (१५)

और दूसरा अवसर कुंभकर्ण को जगाने का है। कवि के ही शब्दों में—

मेघनाद जाय ढोल लाखक बजाय रह्यो,
त्यों त्यों कुंभकान जू बड़ोइ सुख पायो है।
हाथिन के पुंज ते तो गोड़ लौं चढ़ाइ रहे,
मानों पाँव चाप भली भाँति सों सुवायो है।

बोली तब नार, याको एक है उपाय, कहौं
जैसो भाँति रुद्र आन आपन जगायो है।
कान में गनेश को पठाय पाछे कोटिगण,
लोचन मुदेई रहे ऊतर सुनायो है। (३३)

कान में गणेश को भेजने की योजना बड़ी ही हास्यप्रद है। बारहवाँ अङ्क दोनों में 'मेघनाद वध' है। हिन्दी कवि ने स्वयं अपने विषय को स्पष्ट करते हुए कह दिया है—

नई न कथा विचार, सुकवि राम हिरदे कही। (५७)

तेरहवाँ अंक 'लक्ष्मण शक्ति भेद' और 'लक्ष्मण जीवन' है। कोई विशेष भेद की बात नहीं है। चौदहवें अंक के लिए भी यही कहा जा सकता है। हिन्दी में अवश्य कवि की उक्तियाँ (३६-४९; ७४-७६) बीच बीच में आ गई हैं केवल कथा भाग को स्पष्ट करने और चरित्र को संपूर्ण करने के लिए।

## दोनों के चरित्र

मूल के राम भगवान हैं, 'सर्वजगत्पति' हैं। उन्हें शैव सम्प्रदाय के लोग 'शिव' नाम से, वेदान्ती लोग 'ब्रह्म' नाम से, बौद्ध 'बुद्ध' नाम से, नैयायिक 'कर्ता' नाम से, जैनी 'अर्हत' नाम से, मीमांसक 'कर्म' नाम से, पुकारते हैं और उनकी उपासना करते हैं। वह त्रिलोकीनाथ विष्णुरूप वांछित फल देने वाले हैं :—

यं शैवाः समुपासते शिव इति ब्रह्मेति वेदान्तिनो
बौद्धा बुद्ध इति प्रमाणपटवः कर्तेति नैयायिकाः।
अर्हन्नित्यथ जैनशासनरताः कर्मेति मीमांसकाः
सोऽयं वो विदधातु वाञ्छितफलं त्रैलोक्यनाथो हरिः॥

वह राम 'रावणारि', 'दशरथतनय', 'लक्ष्मणाग्र्य', 'गुणाढ्यं', 'पूज्य', 'प्राज्य' 'जलधि पर्यन्त विख्यात प्रताप वाले', 'सर्व सौभाग्य सिद्धि'

विद्यानन्दैक कन्द', 'कलिमलपटलध्वंसी', 'सौम्यदेव', 'सर्वात्मानं', 'त्रिभुवन-
ारणं', 'प्रत्यहं' और 'निष्कलंकं' हैं। महाराज दशरथ के यहाँ 'उर्वि बर्बर
ूरिभार' हरण करने के लिए जो परम कीर्ति वाले नारायण अपने मूल
वरूप को चार विभाग करके पुत्र में आये हैं उन चार पुत्रों में राम 'ईश्व-
ता' के गुणों और पहले जन्म लेने के कारण सबसे बड़े हुए !

(१. ५ तथा ६)

ताड़का-वध आदि प्रसंग सम्बन्धी राम की वीरता का वर्णन
ाटककार संक्षेप में कर देता है और हमें उनकी सौम्य, विनीत तथा
ड़ों के प्रति आदर रखनेवाली प्रकृति का सबसे पहले दर्शन उसी
ामय होता है जब धनुष-भञ्जन पर परशुराम जी अपनी गुरुभक्ति
ी गरिमा लेकर उद्विग्न और रौद्र भावना से युक्त हो राम को
ंक्कारने के लिए मंच पर आते हैं। लेखक थोड़े से शब्दों में ही इस
ावाद को शान्त कराकर सीता-राम-विवाह सम्पन्न करा देता है।
म्भवतः वह अपने चरित-नायक की शक्तियों का अपव्यय, अपने
रवर्ती कवियों की तरह इस स्थान पर न कराकर, आगे आने वाले
मुल संघर्ष के लिए रक्षित रखना चाहता है। उनका दूसरा रूप हमें
ेलासी' राम का रूप मिलता है। इस दूसरे अंक में नाटक की गति
ध्यान से कदाचित् यह प्रसंग नहीं रखा गया है। यदि इसका कुछ
ी महत्त्व हो सकता है तो केवल काव्योचित शृंगार का वर्णन मात्र
रने के लिए, जिसकी नाटक में विशेष आवश्यकता नहीं होती। पाठक
ो तो एक बार धक्का सा लगता है। प्रथम अंक के राम दूसरे अंक
राम से सर्वथा भिन्न मालूम होते हैं। हाँ आलम्बन उद्दीपन विभाव
ादि के रूप में यह शृंगार वर्णन उपयुक्त है। आगे के प्रसंग राम को
ाता का आज्ञानुवर्ती, साहसी, दृढ़-प्रतिज्ञ, पत्नी-प्रेम-सम्पन्न आदि
ुणों से विभूषित करने में सफल हुए हैं। उनकी करुण प्रकृति सीता

मुनिः—चलो अस्नान करो। द्वै मंत्र देउँ जाते शोक, मोह भूख, पिआस, श्रम आलस्य न होइ।

(स्नात्वा) सहर्षम् कुमारी—महाराज मंत्र दीजै।

मुनिः—बला अति बला ये दोऊ विद्या लेउ।

कुमारौ—ये मंत्र पाय हमको बड़ो आनद भयो।

मुनिः—पंथ चलन की बेर होइ है चलो।

इस उद्धरण से अनुमान लगाया जा सकता है कि कार्य व्यापार की दृष्टि से नाटक में गतिहीनता है कथानक को समाप्त करने की आकांक्षा अधिक है।

एक और उदाहरण है। लक्ष्मण शक्ति लगने के कारण मूर्छित पड़े हैं। राम असमञ्जस में हैं। हनुमान ओषधि लाने के लिए जाते हैं और उसे ले आते हैं। इस सब कार्य को और राम की व्यग्रता को इस प्रकार दिखाया गया है :—

वैद्यकपिः—महाराज देवासुर संग्राम में बृहस्पति द्रोनाचल तें औषधी ल्याय देवन जिवावत रहे हैं। सो चौंसठि हजार योजन पर है जो रात्रि भरे में औषधी आवै तो डीलधराधर जीवैं।

त्रेतामल्लः—महाराज मोकों आज्ञा दीजिये। जौ लौं तेजतै लागि मैं सरिसौ फूटै है तौ लौं लयाऊँगो।

हितकारी—जाव, अपराजिताहू की खबरि लेत आइयो।

(त्रेतामल्लस्थेति निःक्रान्तः)

हितकारी—देर बड़ी भई, त्रेतामल्ल न आयो; कछू कारण है।

(ततः प्रविशति त्रेतामल्लः)

वैद्यकपिः—प्रभो यह तो शैल ही लै आयो। औषधि पौन परसि सकल कपि दल जियो। डीलधराधर औषधि सुँघाये जिये। अहो महा अमोघ शक्ति हुतो।

पढ़ने पर सब कुछ बच्चों का खेल सा लगता है। नाटक इस

प्रकार के कार्य व्यापार से पर्याप्त भरा है।

जहाँ कहीं अतिमानुषिक ( Super-natural) शक्ति की आवश्यकता पड़ी है और लेखक उसे कार्य-रूप नहीं दे सका वहाँ उसने इन घटनाओं की सूचना 'नेपथ्य' में दिला दी है या फिर 'आकाशवाणी' के द्वारा उन्हें सूचित कर दिया है। कहीं कहीं अवान्तर कथा की सूचना किसी पात्र द्वारा यह कहलाकर दे दी है कि 'अमुक पात्रों में यह कथोपकथन हो रहा था।' दूसरे अंक में गंगा जमुना संवाद द्वारा इसी प्रकार का कार्य-व्यापार वर्णित है। चौथे अंक में संपाति द्वारा राम को बानर सेना की जो सूचना दिलाई गई है उसका कारण भी कथा की एकता को सुरक्षित रखना है। विष्कम्भक, प्रवेशक या अंकावतार जैसी वस्तुओं का उपयोग करना लेखक ने उचित नहीं समझा। हिन्दी साहित्य के इस पहले मौलिक नाटक में संस्कृत की परम्परा का अनुकरण न करना बड़ा महत्त्वपूर्ण है। इस मार्ग-प्रदर्शन ने परवर्ती लेखकों के लिए एक नया आदर्श उपस्थित कर दिया। क्या आश्चर्य है यदि भारतेन्दु पर भी इस प्रणाली का प्रभाव पड़ा हो। यह तो निश्चित ही है कि उन्होंने *आनन्द रघुनन्दन* नाटक पढ़ा था और उसका उल्लेख उन्होंने हिन्दी के सबसे पहले नाटकों में किया है।

कुछ नई घटनाओं का समावेश भी लेखक ने किया है—तीसरे अंक में राम के समाचार लाने के लिए कौशल्या द्वारा भेजा गया शुक नाम का दूत और चौथे अंक में द्रविड़ देश की पर्वत गुहा में रहने वाली एक तपस्विनी का सेना द्वारा राम का आगमन सुन उनके दर्शनार्थ आना इसी प्रकार के उदाहरण हैं।

कविता की उत्कृष्टता नाटक में प्रत्येक स्थान पर अवलोकनीय है। प्रचुरता गीत-काव्य की है जो हिन्दी नाटक साहित्य में एक अपूर्व मौलिक वस्तु है। रामाभिषेक के समय जो ३५ पद गाये गए हैं उनमें नायिका-भेद के उदाहरणों के साथ साथ काव्य की पर्याप्त मात्रा है।

यहाँ कुछ उदाहरण प्रस्तुत हैं—

(अ) स्वकीया—

या के शील चुवत सो नैनन।
सकुचत चलति मंजु मुख मोरति, उर अति प्रेम खुलत कछु बैनन॥
कोनेहुँ पति अपकार गनति नहिं पग परिपरि आपुहि समुझावै।
विश्वनाथ प्रभु समुझन लायक यह सु किया को अनुपम भावै॥

(आ) ज्ञातयौवना—

अब उर अंचल मूँदन लागी।
करि सिंगार आरसी निहारति, तजि ख्यालन जोबन रस पागी॥
निरखत निज अँग अंग लोनाई, आपुहिं रीझि जाति मुसक्याई।
विश्वनाथ यह नृत्य करति है ज्ञात यौवना चरित दिखाई॥

आदि आदि।

५. *आनन्द रघुनंदन* में एक और विशेषता यह है कि लेखक ने स्थान स्थान के पात्रों के मुख से उन्हीं के प्रान्त की भाषा बुलवाई है। मैथिल मिथिला की भाषा में बोलता है, महाराष्ट्री मराठी में और अरब का निवासी अरबी में। पाठकों के समझने के लिए इन विभिन्न पदों के अर्थ ब्रजभाषा में भी दे दिए गए हैं। गुरुण्ड देश का नर्तक एक मिश्रित बोली में गाता है। भाषा पढ़ने पर बड़ा विचित्र सा लगता है। अँगरेजी का प्रभाव तो स्पष्ट ही है—

ए King हितकारी my dear very,
Liberal and brave wish tree
Good spread my sin Top-lord
Good all टैम विसुनाथ of God.

Wish tree = कामना-तरु; Top-lord = lord of lords; टैम = Time.

अन्त में यही कहना चाहिए कि यह नाटक नाटक-साहित्य की

परम्पराओं पर और उनके हिन्दी रूपान्तर पर अच्छी प्रकार प्रकाश डालता है।

वास्तव में यही हिन्दी का सर्वप्रथम मौलिक नाटक है और इसी से हिन्दी नाटक-साहित्य की मौलिकता का श्रीगणेश माना जाना चाहिए।

विश्वनाथसिंह जी के एक अन्य नाटक की सूचना काशीराज में संग्रहीत हस्तलिखित पुस्तकों की सूची में है। इस का नाम *गीता रघुनंदन* नाटक है। प्रतिलिपि सन् १८२३ की है। परन्तु पुस्तक देखने को नहीं मिल सकी अतएव नहीं कहा जा सकता कि दोनों नाटकों में क्या अन्तर है और नाट्य-कला की दृष्टि से कौन सा अधिक उत्कृष्ट है।

## ८. नहुष

इसके लेखक बाबू गोपालचन्द्र थे जो भारतेन्दु हरिश्चन्द्र के पिता थे। इसकी रचना सन् १८४१ ई० में हुई थी। इस नाटक की पूरी प्रति का कहीं पता नहीं चलता केवल प्रथम अंक *कवि वचन-सुधा* के पहिले वर्ष के एक अंक में छपा था। स्वर्गीय बाबू राधाकृष्णदास ने उस अंश को सन् १९०५ में प्रकाशित *नागरी प्रचारिणी पत्रिका*, नवें भाग के पृष्ठ १८७ से १९९ तक छपवाया था।

नाटक का आरंभ प्रस्तावना से होता है और उसके पश्चात् प्रथम अंक शुरू हो जाता है। अधिकतर संवाद कविता में है परन्तु यथा स्थान ब्रजभाषा गद्य भी है।

विशेष के लिए उपरोक्त पत्रिका देखिये।

## ९. इन्दर सभा

इसके लेखक अमानत हैं। *इन्दर सभा* का संक्षिप्त परिचय रंगमञ्चीय नाटकों के अन्तर्गत पहले अध्याय में दिया जा चुका है। इस नाटक में वस्तु-विकास, चरित्र-चित्रण आदि नाटकीय अंगों पर

लेखक का ध्यान इतना नहीं जितना उसमें शोखी और संगीत उत्पन्न करने में है।

## १०. शकुन्तला

राजा लक्ष्मणसिंह ने इसका अनुवाद सन् १८६३ में किया था। उस समय अनुवाद में केवल गद्य ही था। पद्यों का अनुवाद भी गद्य ही में किया गया था। आगे चलकर अपने दूसरे अनुवाद में उन्होंने गद्य के स्थान पर गद्य और पद्य के स्थान पर पद्य रख दिया।

काव्य की भाषा इसमें भी ब्रजभाषा है परन्तु गद्य में उसके स्थान पर खड़ी बोली का प्रयोग इस अनुवाद की विशेषता है। नाटकों में ब्रजभाषा के स्थान पर खड़ी बोली का जो चलन आगे हुआ उसका सूत्रपात राजा साहब ही ने किया है।

अनुवाद परम्परा में *प्रबोध चन्द्रोदय* के पश्चात् यह दूसरा नाटक है।



# परिशिष्ट २

## १. संस्कृत रंगमंच

नाटक और रंगमञ्च का घनिष्ट सम्बन्ध है क्योंकि काव्य होते हुए उस का अभिनय के योग्य होना आवश्यक है। इसमें संदेह नहीं कि हिंदी के अधिकांश नाटक रंगमञ्च पर सफल होने की दृष्टि से नहीं लिखे गए परन्तु संस्कृत के विषय में ऐसा नहीं है। मूल प्रबन्ध में यह दिखाया जा चुका है कि नाटक की लेखन-कला पर संस्कृत का कितना प्रभाव पड़ा है। अतएव हिंदी के रंगमञ्च का विकास और उसके वर्तमान स्वरूप को समझने के लिए संस्कृत रंगमञ्च का ज्ञान आवश्यक है।

प्रस्तुत विषय की जानकारी के लिए भरत का नाट्य-शास्त्र तो अनिवार्य है ही परन्तु भरत के पश्चात् नाट्य-शास्त्र पर लिखने वाले आचार्यों और भरत नाट्य-शास्त्र के टीकाकारों ने इस विषय पर अमूल्य प्रकाश डाला है। अभिनवगुप्त और शंबुक इस दृष्टि से बड़े उपयोगी और महत्त्व-पूर्ण लेखक थे। प्रसिद्ध अंगरेजी विद्वान् कीथ ने अपनी पुस्तक The Sanskrit Drama में रंगमञ्च सम्बन्धी कुछ विषयों पर भ्रमपूर्ण सम्मति प्रकाशित की है। वह भारतीय कला और सिद्धान्त की चिन्ताधारा में गहरा प्रवेश करने में समर्थ नहीं हो सके हैं।

साथ के मान-चित्र से संस्कृत रंगमञ्च का पूर्ण चित्र हृदयंगम हो सकेगा। वैसे तो भरत ने तीन प्रकार के नाट्य गृहों का वर्णन किया है— विकृष्ट, चतुरस्र और त्र्यस्र। इन तीनों प्रकार के नाट्य-गृहों में प्रत्येक के ज्येष्ठ, मध्यम और कनिष्ठ नाम से तीन तीन भेद हैं। प्रत्येक नाट्यगृह की पृथक् उपयोगिता का उल्लेख भरत ने अपने ग्रंथ में किया है।

लेखक का सम्बन्ध की व्याख्या करते हुए अभिनवगुप्त का मत यह है करने प्रकार नाटक के समान और जो नाटक हों, जिनमें सुर असुरों की लड़ाइयाँ और कलह आदि दिखाने हों उन नाटकों के लिए ज्येष्ठ नाट्यगृह का उपयोग करना चाहिये। मध्यम नाट्यगृहों का प्रयोग उन रूपकों के लिए करना चाहिए जिनमें लड़ाइयाँ आदि विशेष रूप से न हों। और जहाँ एक ही पात्र का अभिनय हो वहाँ कनिष्ठ नाट्य-गृह का प्रयोग करना चाहिए।*

तीनों नाट्य-गृहों की लंबाई और चौड़ाई आदि सबका विवरण नाट्यशास्त्र में प्रस्तुत है। साथ का मान चित्र मध्यम विकृष्ट नाट्यगृह का है क्योंकि यही सब से अधिक काम में आता था और इसी का सीधा सम्बन्ध हिन्दी रंगमञ्च से है।

मान-चित्र से प्रगट होता है कि नाट्यगृह के दो सम-भाग कर दिये जाते थे जिनमें से एक भाग अभिनय के काम में आता था और दूसरे में ६, ५, २१, २२ क्षेत्र को छोड़कर शेष दर्शकमंडली के काम में आता था। इसी अंश में पूर्वाभिमुख एक द्वार मंडली के प्रवेश और प्रस्थान के लिए होता था। भरत के अनुसार ६, ५, ३, ४ क्षेत्र में डेढ़ हाथ का ढाल रहता था जिससे पीछे बैठने वाली जनता को अभिनय देखने में असुविधा न हो।

दूसरे अंश में से आधा भाग नेपथ्य के लिए निश्चित था (क्षेत्र १, २, ७, ८)। शेष में आधे में दो भाग और होते थे—क्षेत्र ८, ७, ९, १० तथा क्षेत्र ६, ५, ६, १०। इनमें से प्रथम भाग तीन अंशों में विभाजित किया जाता था; बीच में रंग-शीर्ष और उसके इधर उधर एक-एक कक्ष। प्रत्येक की लंबाई चौड़ाई मानचित्र में दे दी गई है। इसी प्रकार दूसरा भाग भी तीन अंशों में विभक्त रहता था। बीच में रंग-पीठ तथा उसके इधर उधर एक एक कक्ष। नेपथ्य और रंगशीर्ष

---

* अभिनव गुप्त—नाट्यवेद विवृति, २—१२ टी०

को विभाजित करने वाली एक स्थायी दीवार ( ७, ८) हुआ करती थी। इस भीत पर अनेक प्रकार के सुन्दर चित्र चित्रित रहते थे जो रंगशीर्ष पर अभिनीत होने वाले दृश्यों की पृष्ठ-भूमि का कार्य करते थे। रंग-शीर्ष वाले कक्षों में नेपथ्य से आने के दो द्वार रहते थे जिनमें होकर पात्र आया जाया करते थे। कक्ष और रंगशीर्ष के बीच में प्रत्येक दिशा की ओर तीन-तीन स्तंभ रहते थे ( १२, २०, १४ तथा ११, १९, १३)। इस प्रकार यह कक्ष मूल रंग-शीर्ष से अलग हो जाते थे और आजकल की ( Wings ) का काम देते थे। कक्षों से रंग-शीर्ष पर आने के लिए एक एक द्वार रहता था।

रंगशीर्ष और रंगपीठ के बीच में एक पर्दा रहता था (९, १०)। यह अस्थायी था और उठाया जा सकता था; परन्तु इस पर्दे के संभवतः तीन भाग रहते थे। कक्ष का पर्दा पड़ा रहता था और रंगपीठ का भाग उठता गिरता रहता था। रंगपीठ के प्रत्येक कक्ष के ऊपर मत्तवारिणी बनी रहती थी। यह एक प्रकार की वर्तमान Gallery होती थी जिसका आकार हाथी की अंबारी के समान होता था और जिसका भार १५, ९, ५, १७ तथा १६, १०, ६, १८ इन आठ स्तंभों पर रहता था। मत्तवारिणी के नीचे का स्थान कक्ष या Wings के काम में आता था। ये मत्तवारिणी आकाश मार्ग में दिखाये जाने वाले दृश्यों के प्रयोग में आती थीं अथवा किसी ऐसे दृश्य में दिखाई जाती थीं जिनका उपयोग राजसभा आदि में हो सके। मत्तवारिणी के स्तंभों आदि पर सुन्दर चित्रकारी रहती थी। रंगपीठ के आगे भी एक पर्दा रहता था जो वर्तमान Drop के काम में आता था।

रंगशीर्ष थोड़ा सा रंगपीठ की अपेक्षा ऊँचे स्तर पर रहता था और रंग-पीठ पर आने के लिए वहाँ से उतरना पड़ता था। नेपथ्य रंगशीर्ष से थोड़ा नीचा रहता था। संस्कृत नाटकों के 'रंगावतरण' और स्वयं रंग-शीर्ष एवं रंग-पीठ जैसे सापेक्षित शब्द इस के प्रमाण हैं।

पात्रों के प्रवेश और प्रस्थान का प्रश्न द्वारों और कक्षों से स्पष्ट हो जाता है। नेपथ्य का उपयोग वेष-भूषा आदि अन्य कार्यों में हुआ करता था।

रह गई पर्दों की बात। प्रायः यह मत है कि संस्कृत के रंग-मंच पर केवल एक-या दो ही पर्दे हुआ करते थे। ऐसा नहीं है। रंग शीर्ष और रंगपीठ के कक्षों की स्थापना इसका प्रमाण है कि पर्दों की संख्या नाटक के अनुकूल हुआ करती थी और इस कला में भारत-वासियों ने बड़ी उन्नति की थी। पर्दों के लिए एक पृथक् अधिकारी रहता था जिसे 'चित्रज्ञ' कहते थे। नाटक के अनुसार पर्दों को चित्रित करना उसका काम था।

अभिनय में संगीत की भी आवश्यकता ,होती थी । संगीतज्ञों के बैठने का स्थान रंगशीर्ष के कक्ष-द्वारों के निकट होता था। आज-कल भी पर्दे के अन्दर ही संगीत का प्रबन्ध उपयुक्त समझा जाता है।

इसी प्रसंग में कदाचित् यह बताना अवांछित न होगा कि भरत ने नाट्य शाला के कार्यकर्ताओं का एक सुन्दर विभाजन इस प्रकार किया है:—( नाट्य शास्त्र, ३५ वाँ अध्याय )

१. भरत—नाट्य-संस्था का आधारभूत संचालक।

२. सूत्रधार—आधुनिक निर्देशक।

३. नट—रिहर्सल का अधिपति।

४. तौरिय—संगीत का अधिपति।

५. वेषकर—वर्तमान Dresser।

६. मुकुटकृत—सिर पर पहनने के सब प्रकार के मुकुट आदि बनाने वाला।

७. आभरणकृत—सब प्रकार के नाटकोपयोगी आभरण आदि बनाने वाला।

८. माल्यकृत—सब प्रकार की नाटकोपयोगी मालायें बनाने वाला।

९. चित्रज्ञ—परदे आदि चित्रित करने वाला।

१०. रजक—धोबी और रंगरेज दोनों का काम करने वाला।

अतएव हम देखते हैं कि अपनी विकसित अवस्था में संस्कृत का रंगमंच कितना उन्नत था और उसमें वर्तमान समय की प्रायः सभी विशेषतायें और सुविधायें प्राप्त थीं।

## मान-चित्र की व्याख्या

क्षेत्र १, २, ३, ४=नाट्यगृह

क्षेत्र १, २, ५, ६=नाट्य गृह का अर्ध भाग, जो अभिनय के काम में आता था।

क्षेत्र १, २, ७, ८=नेपथ्य, जो नाट्य गृह का ¼ भाग होता था।

क्षेत्र ८, ७, ९, १० तीन भागों में विभाजित होता था।

क्षेत्र ११, १२, १३, १४ रंग-शीर्ष होता था।

क्षेत्र ८, १४, १२, १०<br>क्षेत्र १३, ७, ९, ११ } दो कक्ष होते थे।

क्षेत्र १५, १६, १८, १७ रंग-पीठ होता था।

क्षेत्र १०, १६, १८, ६<br>क्षेत्र १५, ९, ५, १७ } दो कक्ष होते थे।

१, २, ३, ४, ५, ६, ७, ८, ९, १०, ११, १२, १३, १४, १५, १६, १७, १८, १९, २०, २१, २२ स्तम्भ होते थे।

क्षेत्र १०, १६, १८, ६<br>क्षेत्र १५, ९, ५, १७ } इनके ऊपर मत्तवारिणी बनी होती थीं।

क्षेत्र ६, ५, २१, २२=रंगभूमि के सामने का खुला भाग।

क्षेत्र २२, २१, ३, ४=प्रेक्षागृह

## २. पारसी रंगमंच

पारसी रंगमंच कोई स्थायी रंगमंच नहीं है। इसका श्रीगणेश धनोपार्जन के लिए व्यावसायिक रूप में हुआ था। जैसा अन्यत्र बताया जा चुका है सब से पहली पारसी कम्पनी सन् १८७० में वर्तमान थी। यह कम्पनी और इसके साथ की अन्य कम्पनियाँ देश के प्रान्तों में भ्रमण करती रहती थीं और उनका रंगमंच भी उन्हीं के साथ यात्रा करता था।

साधारणतया पारसी रंगमंच एक चतुर्भुज क्षेत्र होता है जिसकी लंबाई और चौड़ाई कम्पनी के पर्दों पर अवलंबित होती है। यह चारों ओर से ढका हुआ रहता है। संस्कृत के रंगशीर्ष और रंगपीठ जैसा विभाजन इसमें नहीं होता। हाँ, दोनों ओर कक्ष (Wings) अवश्य रहते हैं। सारा ढाँचा बल्लियों और बाँसों से बनाया जाता है जिन्हें सुगमता से एक स्थान से दूसरे स्थान पर ले जाया जा सके। पर्दे एक के पीछे एक लगे रहते हैं और घिर्री के आधार पर कक्षों में से ऊपर उठाये और नीचे डाले जाते हैं। पर्दों का क्रम नाटक के दृश्यों के अनुकूल प्रस्थान और प्रवेश को दृष्टि में रख कर किया जाता है। सब से आगे बाह्यपटी (Drop Scene) रहती है और उसके दोनों ओर ढके हुए दोनों कक्ष। इस बाह्य दृश्य का प्रयोग प्रायः कम्पनियाँ अपने विज्ञापन के लिए करती हैं। संगीत का प्रबन्ध रंगमंच के आगे प्रेक्षागृह में होता है। इस सीमा के पश्चात् प्रेक्षागृह आरम्भ हो जाता है। प्रेक्षागृह में भी उतार चढ़ाव रहता है जिससे सब से पीछे बैठने वाले भी सुगमता से अभिनय देख सकें।

नेपथ्य अन्तिम पर्दे के पीछे होता है और वैसे कक्ष से नेपथ्य का काम लिया जाता है। आकाशमार्ग से आने जाने वाली वस्तुओं और मनुष्यों को दिखाने के लिए विशेष प्रबन्ध किया जाता

है। अदृश्य डोरी द्वारा उनकी गति का भान कराया जाता है।

अधिक से अधिक चमत्कार दिखाने के लिए रंगमंच पर आधुनिक वैज्ञानिक साधनों का प्रयोग होता है। इस रंगमंच का निर्माण करने की अपेक्षा उस पर अभिनीत होने वाले नाटक की अभिनय-सामग्री पर पर्याप्त धन व्यय किया जाता है जिससे नाटक की सजीवता और प्रभाव में कोई न्यूनता न रहने पावे।

पारसी रंगमंच इसका प्रमाण है कि रंगमंच का निर्माण नाटक की आवश्यकताओं की पूर्ति के निमित्त होता है न कि यह कि नाटक रंगमंच की पूर्ति के अनुसार हो। हाँ दोनों में कुछ स्थायी तत्त्व सदैव वर्तमान रहते हैं।

पारसी रंगमंच सदैव अस्थायी रहा है। कुछ दिनों से मदन थियेटर्स ने एक स्थायी रंगमंच कलकत्ता में बनवा लिया है।

पारसी रंगमंच का प्रभाव ही हिन्दी रंगमंच पर पड़ा है और उसी की अनुकृति हमें अव्यावसायिक नाटक मंडलियों के रंगमंच में दिखाई देती है।

संभव था यह रंगमंच स्थायी रूप धारण करता परन्तु सिनेमा की वृद्धि ने और जीवन की अन्य परिस्थितियों ने अभी तक इसे स्थायी नहीं होने दिया यद्यपि यह आश्चर्य की ही बात है क्योंकि अन्य प्रदेशों में सिनेमा-मंच के साथ ही साथ नाटक-रङ्गमञ्च भी काफी लोक-प्रिय हैं।

## ३. जन-रंगमंच

इसका स्वरूप भिन्न भिन्न स्थानों में वहाँ की आवश्यकताओं के अनुकूल होता है। पश्चिमी युक्त-प्रान्त में और उसके पूर्वीय भाग में होने वाली रामलीला में बड़ा अन्तर रहता है। देहरादून में रामलीला जिस प्रकार होती है वही विस्तार कानपुर में नहीं

होता। जिन पुस्तकों के आधार पर यह लीलायें की जाती हैं वे भी भिन्न भिन्न हैं। इसका कारण यही है कि राम-लीला में केवल संवाद ही नहीं होते। उनमें निर्देशक के सक्रिय भाग की आवश्यकता पड़ती है। बात यह भी है कि राम-लीला किसी एक ही स्थान में एक दिन या एक रात्रि में समाप्त नहीं हो जाती। उसके सम्पूर्ण होने में १० या १५ दिन तक लगते हैं।

कुछ स्थानों पर यह नियम है कि वनवास से पहले की लीला नगर में नाटक के ढंग पर होती है और बाद की लीलायें खुले और विस्तृत मैदानों में की जाती हैं। ऐसे स्थानों पर थोड़ा सा रङ्गमञ्चीय प्रदर्शन भी रहता है परन्तु अधिकांश में पात्र आदि एक स्थान से दूसरे स्थान तक घूम कर अपनी क्रियाओं का दिग्दर्शन कराते हैं और उनके साथ में रहने वाले निर्देशक महाशय बैठी हुई उत्सुक जनता को स्थिति का ज्ञान कराते रहते हैं।

रासलीला का सब से अच्छा प्रदर्शन मथुरा में होता है। बाहर जाने वाली रासधारी मंडलियाँ साधारण रंगमंच पर ही अपना अभिनय दिखाती हैं।

## सांगीत

सांगीत में एक तख्तों का ऊँचा मंच बनाकर उसके चारों ओर बाँसों से एक घेरा बना लिया जाता है। सब से आगे एक या दो पर्दे भी कभी-कभी डाल दिये जाते हैं। अन्यथा पात्रों का प्रवेश, प्रस्थान, संवाद, गाना, नाचना, सब रंगमंच पर दर्शकों के सामने खुले में होता है और दर्शक-मंडली इस मंच के तीन ओर बैठ जाती है।

जन-रंगमंच के यही रूप हैं।

---

# परिशिष्ट ३

## साहित्यिक नाटकों की सूची

( सन् १८६७—१९०१ ई० )

| | |
|---|---|
| अम्बिकादत्त व्यास | ललिता नाटक |
| अम्बिकादत्त व्यास | देवपुरुष दृश्य |
| अम्बिकादत्त व्यास | वेणीसंहार-नाटक |
| अम्बिकादत्त व्यास | गोसंकट |
| अम्बिकादत्त व्यास | कलियुग और घी |
| अम्बिकादत्त व्यास | मन की उमंग |
| अम्बिकादत्त व्यास | भारत सौभाग्य |
| अम्बिकादत्त व्यास | मरहट्ट नाटक |
| अनन्तराम पांडे | कपटी मुनि नाटक |
| अन्नाजी गोविन्दजी इनामदार | गोपीचंद |
| अमानसिंह गोटीया | मदन मंजरी |
| अम्बाप्रसाद | वीरकलंक |
| अयोध्याप्रसाद चौधरी | प्रबोधचन्द्रोदय |
| अयोध्यासिंह उपाध्याय | रुक्मणी-परिणय |
| अयोध्यासिंह उपाध्याय | प्रद्युम्नविजय |
| आर्या, जबलपुर | वेनिस नगर का व्योपारी |
| ईश्वरीप्रसाद | जानकी मंगल |
| ईश्वरीप्रसाद | रामचरितावली |
| ईश्वरीप्रसाद शर्मा | वेश्या नाटक |
| उदितनारायण लाल | अश्रुमती |
| उदितनारायण लाल | सती नाटक |
| उदितनारायण लाल | दीप निर्वाण |
| कन्हैयालाल | शील सावित्री |
| कन्हैयालाल | अंजना सुन्दरी |
| कमलाचरण मिश्र | अद्भुत नाटक |
| कृष्णदत्त द्विज | श्री युगलविहार-नाटक |
| कृष्णदेवशरणसिंह | माधुरीरूपक |
| कृष्णानन्द द्विवेदी | विद्याविनोद |
| कृष्णबलदेव | भर्तृहरि राजत्याग |
| कृष्णबिहारी शुक्ल | आनन्दोद्भव |
| कार्तिकप्रसाद | रेल का विकट खेल |
| कार्तिकप्रसाद | ऊषाहरण |
| कामताप्रसाद | कन्या संबोधनी-नाटक |
| कालिकाप्रसाद अग्निहोत्री | प्रफुल्ल |
| काशीनाथ खत्री | विधवा विवाह |

| | |
|---|---|
| काशीनाथ खत्री | ग्रामपाठशाला और निकृष्ट नौकरी |
| काशीनाथ खत्री | परम मनोहर इतिहास रूपक |
| काशीनाथ खत्री | शेक्सपियर के मनोहर नाटकों के आशय (दो भाग) |
| काशीनाथ खत्री | तीन इतिहास रूपक |
| काशीनाथ खत्री | बाल विधवा |
| किशोरीलाल गोस्वामी | चौपट चपेट |
| काशीनाथ खत्री | संताप |
| किशोरीलाल गोस्वामी | मयंक मंजरी |
| किशोरीलाल गोस्वामी | नाट्य-संभव |
| केशवराम भट्ट | सज्जाद संबुल |
| केशवराम भट्ट | शमशाद सौसन |
| कैलाशनाथ वाजपेयी | विश्वामित्र |
| खड्गबहादुर मल्ल | महारास |
| खड्गबहादुर मल्ल | भारत-आरत |
| खड्गबहादुरमल्ल | रति कुसुमायुध |
| खड्गबहादुरमल्ल | हर तालिका |
| खड्गबहादुरमल्ल | कल्प वृक्ष |
| खड्गबहादुरमल्ल | भारत ललना |
| खड्गबहादुरमल्ल | बालविवाह दूषक |
| खिलावनलाल | प्रेम सुन्दर |
| गंगाप्रसाद गुप्त | वीर जयमल |
| गजराजसिंह | द्रौपदी वस्त्रहरण |
| गदाधर भट्ट | मृच्छकटिक |
| गणेशदत्त | सरोजिनी |
| गोकुलचंद | बूढ़े मुँह मुँहासे लोग देखें तमाशे |
| गोकुलनाथ शर्मा | पुष्पवती |
| गोपालदास | नहुष |
| गोपालप्रसाद | जिह्वा दंत नाटक |
| गोपालराम गहमरी | देशदशा नाटक |
| गोपालराम गहमरी | विद्याविनोद |
| गोपालराम गहमरी | दादा और मैं |
| गोपालराम गहमरी | योवन योगिनी |
| गोपालराम गहमरी | जैसे को तैसा |
| गोपालराम गहमरी | बनवीर नाटक |
| गोपीनाथ पुरोहित | प्रेमलीला |
| गोपीनाथ पुरोहित | मनभावन |
| गोपीनाथ पुरोहित | वेनिस का व्यापारी |
| गौरीदत्त | सराफ़ी नाटक |
| घनश्यामदास | वृद्धावस्था विवाह नाटक |
| चन्द्र शर्मा | उषाहरण |
| चुन्नीलाल | श्रीहरिश्चन्द्र |
| छगनलाल कासलीवाल | सत्यवती |
| छुट्टनलाल स्वामी | बालविवाह नाटक |

| | |
|---|---|
| जगन्नाथ प्रसाद शर्मा | कुन्दकली नाटक |
| जगन्नाथ भारतीय | समुद्रयात्रा नाटक |
| जगन्नाथ भारतीय | वर्ण व्यवस्था |
| जगन्नाथ भारतीय | नवीन वेदान्त नाटक |
| जगन्नाथ शर्मा वैद्य | गर्दभ सैनोद्वार |
| जगतनारायण | भारत दुर्दिन |
| जगतनारायण | अकबर गोरक्षा न्याय नाटक |
| जगन्नाथ शरण | प्रह्लाद चरित्रामृत |
| जैगोविन्द | रामचरित्र नाटक |
| जवाहरलाल वैश | कमलमोहिनी-भँवरसिंह नाटक |
| ज्योतीन्द्रनाथ ठाकुर | सरोजिनी |
| ज्वालाप्रसाद मिश्र | अभिज्ञान-शाकुन्तल |
| ज्वालाप्रसाद मिश्र | वेणीसंहार |
| ज्वालाप्रसाद मिश्र | सीता वनवास |
| ज्वालाप्रसाद मिश्र | रामलीला रामायण नाटक |
| जानकीविहारीलाल | विज्ञान विभाकर |
| जागेश्वरदयाल | मदन-मंजरी |
| जैनेन्द्रकिशोर | सोमसती |
| जीवानंद शर्मा | भीम प्रतिज्ञा |
| जीवानंद शर्मा | मंगल नाटक |
| तोताराम | सीता स्वयंवर |
| तोताराम भारतबंधु | कीर्तिकेतु |
| तोताराम भारतबंधु | कैटो कृतान्त |
| तोताराम भारतबंधु | विवाह-विडंबन |
| दयालसिंह ठाकुर | मृच्छकटिक |
| दयालसिंह ठाकुर | वेनिस का सौदागर |
| दरियावसिंह | नृत्य सभा |
| दामोदर शास्त्री | रामलीला (७ कांड) |
| दामोदर शास्त्री | बालखेल अथवा राधा माधव |
| दामोदर शास्त्री | मृच्छकटिक |
| दुर्गादत्त | वर्तमान दशा |
| दुर्गाप्रसाद मिश्र<br>कालीप्रसाद मिश्र | सरस्वती |
| दुर्गाप्रसाद मिश्र | प्रभास मिलन |
| देवकीनंदन त्रिपाठी | जयनारसिंह |
| देवकी नंदन त्रिपाठी | होली खगेश |
| देवकीनंदन त्रिपाठी | चक्षुदान |
| देवकीनंदन त्रिपाठी | कलयुगी जनेऊ |
| देवकीनंदन त्रिपाठी | कलयुगी विवाह |
| देवकीनंदन त्रिपाठी | भारत हरण |
| देवकीनंदन त्रिपाठी | वेश्या विलास नाटक |
| देवकीनंदन त्रिपाठी | रक्षा-बंधन |

| | |
|---|---|
| देवकीनंदन त्रिपाठी | लखमी-सरस्वतीमिलन |
| देवकीनंदन त्रिपाठी | एक एक के तीन तीन |
| देवकीनंदन त्रिपाठी | बैल छ टके को |
| देवकीनंदन त्रिपाठी | सीता हरण |
| देवकीनंदनत्रिपाठी | रुक्मणी हरण |
| देवकीनंदन त्रिपाठी | स्त्री चरित्र |
| देवकीनंदन त्रिपाठी | नंदोत्सव |
| देवकीनंदन त्रिपाठो | बालविवाह |
| देवकीनंदन त्रिपाठी | गोवध निषेध |
| देवकीनंदन त्रिपाठी | प्रचंड गोरक्षा |
| देवकीनंदन त्रिपाठी | रामलीला |
| देवकीनंदन त्रिपाठी | सैकड़ों में दस दस |
| देवकीनंदन त्रिपाठी | कंस वध |
| देवदिनेश भिनगा | प्रेम मंजरी |
| देवदत्त मिश्र | बालविवाह दूषक |
| देवदत्त तिवारी | उत्तर रामचरित |
| देवदत्त तिवारी | रत्नावली |
| देवदत्त शर्मा | अति अंधेर नगरी |
| देवराज खत्री | सावित्री |
| देवीप्रसाद शर्मा | बाल्यविवाह नाटक |
| देवीप्रसाद राय | चन्द्रकला भानुकुमार |
| नंदलाल विश्नाथ दुबे | शकुन्तला |
| नंदलाल विश्वनाथ दुबे | उत्तर रामचरित |
| नवलसिंह चौधरी | वेश्या नाटक |
| निधिलाल मिश्र | विवाहिता विलाप |
| पंड्या मोहनलाल विष्णुलाल | प्रह्लाद नाटक |
| प्रतापनारायण मिश्र | भारत दुर्दशा |
| प्रतापनारायण मिश्र | कलि कौतुक रूपक |
| प्रतापनारायण मिश्र | संगीत शाकुन्तल |
| प्रतापनारायण मिश्र | गोसंकट नाटक |
| प्रतापनारायण मिश्र | कलिप्रभाव |
| प्रतापनारायण मिश्र | जुवारीखारी |
| प्रतापनारायण मिश्र | हठी हमीर |
| प्रभुलाल राय | द्रौपदी वस्त्र हरण |
| प्रेमघन | भारत सौभाग्य |
| प्रेमघन | प्रयाग रामागमन |
| प्रेमघन | वारांगना रहस्य |
| प्रेमघन | वृद्धविलाप |
| पुत्तनलाल सारस्वत | स्वतंत्र बाला |
| बंदीदीन दीक्षित | सीता हरण |
| बंदीदीन दीक्षित | सीता स्वयंवर |
| बंदीदीन दीक्षित | सुदामा कृष्ण |
| बलदेवजी | रामलीला विजय |
| बलदेवप्रसाद मिश्र | प्रभास मिलन |

| | |
|---|---|
| बलदेवप्रसाद मिश्र | मीराबाई |
| बलदेवप्रसाद मिश्र | लल्ला बाबू |
| बलदेवप्रसाद मिश्र | नंद विदा |
| बलदेवप्रसाद मिश्र | नवीन तपस्विनी |
| बलवंतराव शिन्दे | उषा |
| बजरप्रसाद | मालती वसन्त |
| बदरीदास | रहस्य प्रकाश |
| बृजनाथ शर्मा | क्या इसी को सभ्यता कहते हैं |
| बृजजीवनदास | प्रेम विलास भाग ( १ ) |
| बृजरत्न भट्टाचार्य | श्री रसिक रहस्य |
| बालकृष्ण भट्ट | बाल विवाह |
| बालकृष्ण भट्ट | पद्मावती |
| बालकृष्ण भट्ट | चन्द्रसेन |
| बालकृष्ण भट्ट | शिक्षादान |
| बालकृष्ण भट्ट | मृच्छकटिक |
| बालकृष्ण भट्ट | दमयन्ती स्वयंवर |
| बालकृष्ण भट्ट | प्रथुचरित |
| बालकृष्ण भट्ट | आचार-विडंबन |
| बालमुकुन्द गुप्त | रत्नावली |
| बालमुकुन्द पाँडे | गंगोत्री |
| बालेश्वरप्रसाद | वैनिस का सौदागर |
| बिहारीलाल | विज्ञान विभाकर |
| बिहारीलाल चटर्जी, कालीचरण मुकर्जी | प्रभास मिलन |
| बैकुण्ठनाथ दुग्गल | श्रीहर्ष |
| बैजनाथ | वीर वामा |
| भवदेव दुबे | ध्रुव तपस्या |
| मंसाराम | सुलोचना सती |
| मथुरादास | चन्द्रावती |
| मथुराप्रसाद उपाध्याय | साहसेन्द्र साहस |
| मन्नालाल | हास्यार्णव |
| मधुसूदनलाल | प्रभास-मिलन |
| महादेव प्रसाद | चन्द्रप्रभा मनस्वी |
| महेन्द्रनाथ | बुद्धदेव चरित्र |
| माधवप्रसाद | हास्यार्णव का एक भाग |
| मूलचंद | पुलिस नाटक |
| मोतीलाल जौहरी | मन मोहिनी |
| मोहनलाल | संसार सागर रतन या वैश्या, |
| रघुवीरसिंह वर्मा | मनु रंजनी नाटक |
| रतनचंद | न्याय सभा (भाग १) |
| रतनचन्द | भ्रमजालक |
| रतनचन्द | प्रपंच |
| रतनचन्द | हिन्दू उर्दू |
| राजेन्द्रसिंह | प्रेम वाटिका |
| रविदत्त शुक्ल | देवाक्षर चरित्र |
| राजवंश सहाय | होली विलास |
| राधाकृष्णदास | दुखिनी बाला |

| | |
|---|---|
| राधाकृष्णदास | पद्मावती |
| राधाकृष्णदास | धर्मालाप |
| राधाकृष्णदास | महाराणा प्रताप |
| राधाकान्तलाल | देशी कुत्ता विलायती बोल |
| राधाचरण गोस्वामी | बूढ़े मुँह मुहाँसे |
| राधाचरण गोस्वामी | तन मन धन गुसाईं जी के अर्पण |
| राधाचरण गोस्वामी | अमरसिंह राठौड़ |
| राधाचरण गोस्वामी | भंग तरंग |
| राधाचरण गोस्वामी | सती चन्द्रावली |
| राधाचरण गोस्वामी | श्रीदामा |
| राधाचरण गोस्वामी | सरोजिनी |
| रामकृष्ण वर्मा | कृष्णाकुमारी |
| रामकृष्ण वर्मा | पद्मावती |
| रामकृष्ण वर्मा | वीर नारी |
| रामगोपाल विद्यांत | रामाभिषेक |
| रामगरीब चतुर्वेदी | नागरी विलाप |
| रामचरण | वेश्या नाटक |
| रामभजन मिश्र | सत्य हरिश्चन्द्र |
| रामभजन मिश्र | मुछन्दर सभा |
| रामभजन मिश्र | इन्द्र सभा |
| रामभजन मिश्र | नृसिंह अवतार |
| रामप्रसाद तिवारी | नृसिंह चंपु |
| रामाशा द्विवेदी | सोने की गाड़ी |
| रामशरण शर्मा | अपूर्व रहस्य |
| रामेश्वर भट्ट | रत्नावली |
| रुद्रदत्त शर्मा | अबला विलाप |
| रुद्रदत्त शर्मा | पाखंड मूर्ति |
| रुद्रदत्त शर्मा | आर्यमत मार्तंड |
| वंशीधर पाठक | गंगा महात्म्य |
| वचनेश मिश्र | हास्य |
| वामनाचार्य | वारिदनाद वध |
| विजयानंद त्रिपाठी | महा अंधेर नगरी |
| विजयानंद त्रिपाठी | महामोह विद्रावण |
| विजयानंद त्रिपाठी | कार्तिक विजय |
| विद्याधर त्रिपाठी | ऊधव वशीठ |
| विन्ध्येश्वरी प्रसाद | मिथिलेश कुमारी |
| विन्ध्येश्वरी प्रसाद | शिवाशिव |
| विशेश्वरदयाल | हंसडिंब नाटक |
| विश्वगोविन्द | करण-पर्व |
| वीरेन्द्रसिंह रघुवंशी | मर्यादा का मूल्य |
| शंकरानन्द | विज्ञान |
| शरतकुमार मुकर्जी | भारतोद्धार नाटक |
| शालीग्राम | मालती माधव |
| शालीग्राम | मयरध्वज या मोरध्वज |

| | |
|---|---|
| शालीग्राम | लावण्यवती |
| शालीग्राम | अभिमन्यु वध |
| शालीग्राम | इश्क-चमन |
| शालीग्राम | माधवानल कामकन्दला |
| शालीग्राम | पुरुविक्रम |
| शालीग्राम | अर्जुन मद मर्दन |
| शिवनंदन त्रिपाठी | नवाब सिराजुद्दौला |
| शिवनदन सहाय | कृष्णसुदामा नाटक |
| शिवशंकरलाल | रामयश दर्पण |
| शीतलाप्रसाद त्रिपाठी | जानकी मंगल |
| शीतलाप्रसाद | प्रबोध चन्द्रोदय |
| श्यामसुन्दरलाल दीक्षित | महाराज भर्तृहरि नाटक |
| श्रीकृष्ण | विद्या विलासनी |
| श्रीनंदकिशोर | अद्भुत पतिव्रता नाटक |
| श्री नानकचंद कानूनगो | चन्द्रकला |
| श्री नानकचन्द्र कानूनगो | जौनपुर का काज़ी |
| श्रीनिवासदास | रणधीर प्रेममोहिनी |
| श्रीनिवासदास | तप्ता संवरण |
| श्रीनिवासदास | संयोगिता-स्वयंवर |
| श्रीनिवासदास | प्रह्लाद चरित्र |
| श्रीमती लालीजी | अद्भुत चरित्र या गृहचंडी |
| श्रीमती लालीजी | गोपीचंद नाटक |
| श्रीरामचरण शुक्ल | शर्मिष्ठा |
| श्रीशरण | बाल विवाह |
| सखाराम बालकृष्ण } सरनायक } | गोप चन्द |
| सतीशचन्द्र बसु | मैं तुम्हारा ही हूँ |
| सीताराम | महावीर चरित्र (भाषा) |
| सीताराम | मालविकाग्निमित्र |
| सीताराम | मालती माधव |
| सीताराम | नागानंद |
| सीताराम | उत्तर रामचरित |
| सीताराम | मृच्छकटिक |
| सी० एल० सिन्हा | विषयाचन्द्रहास |
| सूर्यभान | रूप बसंत |
| सूर्यनारायणसिंह | श्यामानुराग वाटिका |
| हरिनारायण | सती नाटक |
| हरिनारायण चतुर्वेदी | कामनी कुसुम |
| हरिश्चन्द्र कुलश्रेष्ठ | ठगी की चपेट बग्गी की लपेट |
| हरिहरदत्त दुबे | महारास |
| ज्ञानानंद | प्रेम कुसुम |
| हरिहरप्रसाद जिंजल | जया |

( सन् १९०५—१९१५ ई० )

| | | | |
|---|---|---|---|
| भगवती प्रसाद | वृद्धविवाह नाटक | सुखदेवनारायण सिंह | वीर सरदार |
| महावीरसिंह वर्मा | नल दमयन्ती | गंगा प्रसाद गुप्त | रामाभिषेक |
| गौरचरण गोस्वामी | अभिमन्यु वध | गिरवरधर वकील | राम वनयात्रा |
| रुद्रदत्त शर्मा | कंठी जनेऊ का विवाह | रामनारायण मिश्र | कंस-वध |
| | | लक्ष्मीप्रसाद | उर्वशी |
| गौरचरण गोस्वामी | भूषण दूषण | रामनारायण मिश्र | जनक बाड़ा दर्शन |
| हरिहरप्रसाद जिंजल | राजसिंह | | |
| जीवानन्द | भारतविजय | हनुमंतसिंह | सती चरित्र |
| हरिहरप्रसाद जिंजल | कामिनी मदन | गुरुमुखसिंह | नूतन अंधेर नगरी |
| परमेश्वर मिश्र | रूपवती | नारायणसहाय | रामलीला नाटक |
| हरिहरप्रसाद जिंजल | भारत-पराजय | शिवनंदन मिश्र | शकुन्तला |
| ब्लाक्टानन्द | बल्लभकुल दंभ दर्पण | आनंदप्रसाद खत्री | कलियुग |
| | | ईश्वरीप्रसाद शर्मा | कृषक दुर्दशा |
| शिवनंदन सहाय | कृष्ण सुदामा | आनंदप्रसाद खत्री | संसार स्वप्न |
| हरनारायण चौबे | कामिनी कुसुम | ईश्वरीप्रसाद शर्मा | रंगीली दुनिया |
| कुशीराम | राजा हरिश्चन्द्र | आनंदप्रसाद खत्री | सुनहला विष |
| जसवंतसिंह | गोबर नणेश | ईश्वरीप्रसाद शर्मा | रानी सुन्दरी |
| बांके बिहारीलाल | सावित्री नाटिका | आनंदप्रसाद खत्री | कृष्ण लीला |
| वृजचन्द्रजन वल्लभ | रामलीला | जयशंकर प्रसाद | करुणालय |
| राजेन्द्रनाथ वन्द्योपाध्याय | दुखिया | आनंदप्रसाद खत्री | विल्व मंगल |
| सुदर्शनाचार्य | अनर्घ नल-चरित्र | जयशंकर प्रसाद | प्रायश्चित्त |
| बनवारीलाल | कृष्ण कथा व कंस विध्वंस | बद्रीनाथ भट्ट | कुरुवन-दहन |
| | | जयशंकर प्रसाद | राज्यश्री |
| वृजनन्दन सहाय | ऊधव | बद्रीनाथ भट्ट | चुङ्गी की उम्मेदवारी |
| वृन्दावनलाल वर्मा | सेनापति उदाल | रामगुलामलाल | सती दहन |

| | |
|---|---|
| बद्रीनाथ भट्ट | चन्द्रगुप्त |
| रामगुलामलाल | धनुष यज्ञ लीला |
| बद्रीनाथ भट्ट | तुलसीदास |
| रामेश्वरप्रसाद शर्मा | वीर सुन्दरी |
| अंबिकापद मुकर्जी | साकार रहस्य |
| अनंत सहाय अखौरी | गृह का फेर |
| महावीरप्रसाद | वेणी संहार |
| सत्यनारायण | उत्तर रामचरित्र |
| कुञ्जीलाल जैन | धीरेन्द्रवर अर्थात् सत्य |
| प्रयागप्रसाद त्रिपाठी | हिन्दी साहित्य की दुर्दशा |
| लोचन प्रसाद शर्मा | साहित्य सेवा |
| लोचन प्रसाद शर्मा | प्रेम प्रशंसा |
| लोचन प्रसाद शर्मा | ग्राम्य विवाह विज्ञापन |
| लोचन प्रसाद शर्मा | छात्र दुर्दशा |
| राधामोहन गोस्वामी | भारत रहस्य |
| शिवनाथ शर्मा | मानवी कमीशन |
| शिवनाथ शर्मा | नवीन बाबू |
| शिवनाथ शर्मा | वहमी पंडित |
| शिवनाथ शर्मा | दरबारीलाल |
| शिवनाथ शर्मा | कलयुगी प्रह्लाद |
| शिवनाथ शर्मा | नागरी निरादर |
| शिवनाथ शर्मा | चंडूलदास |
| सोमेश्वरदत्त सुकुल | तरल तरंग |
| कृष्णप्रसादसिंह अखौरी | पन्ना |
| कृष्णानंद जोशी | उन्नति कहाँ से होगी |
| गोविन्दप्रसाद | ओथेलो |
| मिश्रबन्धु | नेत्रोन्मीलन |

( सन् १९१८ से सन् १९४२ ई० तक)

| | |
|---|---|
| भवानीदत्त जोशी | वीर-भारत |
| मैथिलीशरण गुप्त | तिलोत्तमा |
| मैथिलीशरण गुप्त | चन्द्रहास |
| माधव शुक्ल | महाभारत (पूर्वार्द्ध) |
| मिश्रबन्धु | पूर्व भारत |
| काशीनाथ वर्मा | समय |
| सुदर्शन | दयानंद |
| दुर्गादत्त पांडेय | चन्दाननी |
| गंगाप्रसाद श्रीवास्तव | उलटफेर |
| माखनलाल चतुर्वेदी | कृष्णार्जुनयुद्ध |
| विश्वम्भरनाथ शर्मा | भीष्म |
| शिवनंदन | ऊषा |
| गंगाप्रसाद श्रीवास्तव | दुमदार आदमी |
| गंगाप्रसाद श्रीवास्तव | गड़बड़झाला |
| महेश्वरबख्श सिंह | कलावती |
| गंगाप्रसाद श्रीवास्तव | मरदानी औरत |

| | | | |
|---|---|---|---|
| जयशंकर प्रसाद | विशाख | गोविन्दवल्लभ पंत | वरमाला |
| गोपाल दामोदर | राधा माधव | रामदास गौड | ईश्वरीय न्याय |
| गोपाल दामोदर | बैर का बदला | वृजनंदन सहाय | उषांगिनी |
| चन्द्रराज भंडारी | सिद्धार्थकुमार | जयशंकर प्रसाद | जनमेजय का नागयज्ञ |
| दिनेश्वरप्रसाद मायल | भारत-गौरव | ईश्वरीप्रसाद शर्मा | रंगीली दुनियाँ |
| जयशंकर प्रसाद | अजातशत्रु | बद्रीनाथ भट्ट | दुर्गावती |
| बद्रीनाथ भट्ट | गोस्वामी तुलसीदास | बद्रीनाथ भट्ट | लबड़ धौं धौं |
| बद्रीनाथ भट्ट | बेन चरित्र | बलदेव प्रसाद खरे | प्रणवीर |
| बेचन शर्मा पांडेय | महात्मा ईसा | बद्रीनाथ भट्ट | विवाह विज्ञापन |
| हरद्वार प्रसाद जालान | घरकट सूम | लक्ष्मीधर वाजपेयी | राजकुमार कुन्तल |
| कन्हैयालाल | देशदशा | गंगाप्रसाद श्रीवास्तव | भूलचूक |
| गोविन्दवल्लभ पंत | कंजूस खोपड़ी | जगन्नाथ शरण | कुरुक्षेत्र |
| चन्द्रराज भंडारी | सम्राट अशोक | जगन्नाथप्रसाद 'मिलिन्द' | प्रताप-प्रतिज्ञा |
| जगन्नाथप्रसाद चतुर्वेदी | मधुर मिलन | जयशंकर प्रसाद | स्कन्दगुप्त विक्रमादित्य |
| प्रेमचंद | संग्राम | गोपालदामोदर | दिलीप |
| सुदर्शन | अंजना | चतुरसेन शास्त्री | उत्सर्ग |
| सुरेशचन्द्र | कमलकिशोर | छविनाथ पांडे | समाज |
| हरिप्रसाद द्विवेदी | छद्मयोगिनी | जयशंकर प्रसाद | एक घूँट |
| पुरुषोत्तमदास | तुलसीदास | जयशंकर प्रसाद | कामना |
| प्रेमचंद | कर्बला | बद्रीनाथ भट्ट | मिस अमेरिकन |
| रामनरेश त्रिपाठी | सुभद्रा | बेचन शर्मा पांडेय | चार बेचारे |
| लक्ष्मणसिंह | गुलामी का नशा | सुदर्शन | आनरेरी मजिस्ट्रेट |
| हरद्वारप्रसाद जालान | क्रूर बेन | | |
| ईश्वरीप्रसाद शर्मा | सूर्योदय | | |
| कन्हैयालाल | वीर छत्रसाल | | |

| | |
|---|---|
| हरिहर प्रसाद द्विवेदी | प्रबुद्ध यामुन |
| आनन्दप्रसाद श्रीवास्तव | अछूत |
| घनानंद बहुगुणा | समाज |
| जैगोपाल | पश्चिमी प्रभाव |
| उदयशंकर भट्ट | चन्द्रगुप्त मौर्य |
| कामताप्रसाद गुरु | सुदर्शन |
| कृपानाथ मिश्र | मणि गोस्वामी |
| जयशंकर प्रसाद | चन्द्रगुप्त मौर्य |
| धनीराम 'प्रेम' | प्राणेश्वरी |
| नरेन्द्र | नीच |
| लक्ष्मीनारायण मिश्र | संन्यासी |
| लक्ष्मीनारायण मिश्र | राक्षस का मंदिर |
| लक्ष्मीनारायण मिश्र | मुक्ति का रहस्य |
| आनन्द स्वरूप | कालचक्र |
| मिश्रबंधु | उत्तर-भारत |
| उदयशंकर भट्ट | विक्रमादित्य |
| कुमार हृदय | सरदार बा |
| चन्द्रभानसिंह | चन्द्रिका |
| प्रेमचन्द | प्रेम की वेदी |
| सियारामशरण गुप्त | पुण्य पर्व |
| सीताराम चतुर्वेदी | बेचारा केशव |
| उदयशंकर भट्ट | दाहर |
| कुमार हृदय | निशीथ |
| गंगाप्रसाद श्रीवास्तव | चोर के घर छिछोर |
| गंगाप्रसाद श्रीवास्तव | चाल बेढब |
| जगन्नाथप्रसाद चतुर्वेदी | तुलसीदास |
| जयशंकर प्रसाद | ध्रुवस्वामिनी |
| द्वारकाप्रसाद मौर्य | हैदरअली |
| धनीराम 'प्रेम' | वीरांगना पन्ना |
| प्रेमसहाय सिंह | नवयुग |
| रामनरेश त्रिपाठी | प्रेमलोक |
| रामनरेश त्रिपाठी | जयन्त |
| लक्ष्मीनारायण मिश्र | राजयोग |
| लक्ष्मीनारायण मिश्र | सिंदूर की होली |
| श्यामकान्त पाठक | बुन्देलखंड केसरी |
| सुमित्रानंदन पंत | ज्योत्स्ना |
| उदयशंकर भट्ट | अम्बा |
| गंगाप्रसाद श्रीवास्तव | साहित्य का सपूत |
| गणेशप्रसाद द्विवेदी | सुहागबिंदी |
| गोविन्ददास | तीन नाटक |
| गोविन्दवल्लभ पंत | राजमुकुट |
| चन्द्रगुप्त विद्यालंकार | अशोक |
| भुवनेश्वर प्रसाद | कारवाँ |
| कुमार हृदय | भग्नावशेष |
| रामकुमार वर्मा | पृथ्वीराज की आँखें |
| लक्ष्मीनारायण मिश्र | अशोक |

| | | | |
|---|---|---|---|
| हरिकृष्ण प्रेमी | पाताल विजय | पृथ्वीनाथ शर्मा | अपराधी |
| गौरीशंकर 'सत्येन्द्र' | कुनाल | मायादत्त नेथानी | संयोगिता |
| लक्ष्मीनारायण मिश्र | आधीरात | रूपनारायण पांडेय | सम्राट अशोक |
| हरिकृष्ण प्रेमी | शिवासाधना | लोकनाथ सिलाकारी | वीर ज्योति |
| हरिकृष्ण प्रेमी | प्रतिशोध | वृन्दावनलाल वर्मा | धीरे धीरे |
| उदयशंकर भट्ट | सगर विजय | सद्गुरुशरण अवस्थी | मुद्रिका |
| उदयशंकर भट्ट | मत्स्यगंधा | सूर्यनारायण शुक्ल | खेतीहर देश |
| उपेन्द्रनाथ अश्क | जय पराजय | उदयशंकर भट्ट | अभिनव एकांकी नाटक |
| गोविन्दवल्लभ पंत | अंगूर की बेटी | | |
| जगदीश शास्त्री | वध्यशिला | गोविन्ददास सेठ | सेवापथ |
| बेचन शर्मा पांडेय | डिक्टेटर | गोविन्दवल्लभ पंत | अंतःपुर का छिद्र |
| व्यथित हृदय | पुण्यफल | चतुरसेन शास्त्री | श्रीदामा |
| उदयशंकर भट्ट | विश्वामित्र | द्वारकाप्रसाद | आदमी |
| उपेन्द्रनाथ अश्क | स्वर्ग की झलक | मुरारी मांगलिक | मीरा |
| गौरीशंकर 'सत्येन्द्र' | मुक्ति-यज्ञ | विश्वम्भर सहाय 'व्याकुल' | बुद्धदेव |
| जनार्दन राय | आधीरात | सद्गुरुशरण अवस्थी | दो एकांकी |
| परिपूर्णानंद वर्मा | रानी भवानी | हरिकृष्ण प्रेमी | स्वप्न भङ्ग |
| बेचन शर्मा पांडेय | चुम्बन | हरिकृष्ण प्रेमी | आहुति |
| मिश्रबन्धु | शिवाजी | उदयशंकर भट्ट | राधा |
| विट्ठलदास पाचोटिया | कर्मवीर | कमलाकान्त वर्मा | प्रवासी |
| शिवदत्त ज्ञानी | नीभाड़ कैसरी | कैलाशनाथ भटनागर | श्रीवत्स |
| सर्वदानंद वर्मा | प्रश्न | गोकुलचन्द शास्त्री | सारथी से महारथी |
| हरिकृष्ण प्रेमी | रक्षाबंधन | | |
| उदयशंकर भट्ट | कमला | गोविन्ददास सेठ | विकास |
| किशोरीदास वाजपेयी | सुदामा | गोविन्ददास सेठ | कुलीनता |
| चतुरसेन शास्त्री | सीताराम | गोविन्ददास सेठ | सप्त रश्मि |

| | | | |
|---|---|---|---|
| रामकुमार वर्मा | रेशमी टाई | बेचन शर्मा | गंगा का बेटा |
| शारदादेवी | विवाह मंडप | रामकुमार वर्मा | चारुमित्रा |
| उदयशङ्कर भट्ट | स्त्री का हृदय | रूपनारायण पांडेय | पद्मिनी |
| गोविन्ददास | पंचभूत | हरिकृष्ण प्रेमी | मन्दिर |
| गोविन्ददास | शशि गुप्त | पृथ्वीनाथ शर्मा | दुविधा |
| चन्द्रगुप्त | रेवा | कैलाशनाथ भटनागर | भीमप्रतिज्ञा |
| बेचन शर्मा | आवारा | कैलाशनाथ भटनागर | कुणाल |



# परिशिष्ट ४

## ( सन् १८६२—१९३३ ई० )

## रंगमंचीय नाटकों की सूची

| | |
|---|---|
| शीतलाप्रसाद त्रिपाठी | जानकीमंगल |
| मोहम्मद अब्दुल्ला | शकुन्तला नाटक |
| रंगीलाल गौड़ | वृजविहारीलाल |
| गणेशप्रसाद | शकुन्तला नाटक नवा |
| कार्तिक प्रसाद | उषाहरण |
| माधव शुक्ल | सीय स्वयंवर |
| गोविन्द शास्त्री दुग्वेकर | सुभद्राहरण |
| आनन्दप्रसाद खत्री | कलियुग |
| बद्रीनाथ भट्ट | कुरुवन दहन |
| रामगुलाम रसिकविहारीलाल | धनुष-यज्ञ लीला |
| राधेश्याम कथावाचक | वीर अभिमन्यु |
| रामगुलाम रसिकविहारीलाल | सती-दहन |
| नरोत्तम व्यास | महाराणा प्रताप |
| हरिदास माणिक | संयोगिता हरण |
| माधव शुक्ल | महाभारत |
| माखनलाल चतुर्वेदी | कृष्णार्जुन युद्ध |
| कुञ्जीलाल जैन | धर्मोदय |

| | |
|---|---|
| ज्वालाराम नागर | द्रौपदी स्वयंवर |
| जिनेश्वरप्रसाद मायल | भारत गौरव अर्थात् सम्राट चन्द्रगुप्त |
| दुर्गाप्रसाद गुप्त | भक्त तुलसीदास |
| बलदेवप्रसाद खरे | चन्द्रहास |
| बेचन शर्मा उग्र | महात्मा ईसा |
| चन्द्रराज भंडारी | सिद्धार्थ कुमार |
| चन्द्रराज भंडारी | सम्राट अशोक |
| बी० डी० गुप्त | तेगेसितम |
| पुरुषोत्तमदास गुप्त | तुलसीदास |
| लक्ष्मणसिंह | गुलामी का नशा |
| ईश्वरी प्रसाद शर्मा | सूर्योदय |
| ईश्वरीप्रसाद शर्मा | मानमर्दन |
| ईश्वरीप्रसाद शर्मा | रंगीली दुनिया |
| बलदेवप्रसाद मिश्र | असत्य संकल्प |
| बलदेवप्रसाद मिश्र | वासना वैभव |
| बलदेवप्रसाद मिश्र | शंकर दिग्विजय |
| शिवरामदास गुप्त | चिराग़ेचीन |
| आगा हश्र | भारत रमणी |
| आग़ा हश्र | भक्त सूरदास |
| आग़ा हश्र | श्रवण कुमार |

| | | | |
|---|---|---|---|
| आग़ा हश्र | आँख का नशा | जमनादास मेहरा | हिन्द |
| आग़ा हश्र | धर्मी बालक या गरीब | जमनादास मेहरा | विपद कसौटी |
| | की दुनिया | जमनादास मेहरा | कन्या विक्रय |
| आग़ा हश्र | सीताबनवास | जमनादास मेहरा | कृष्ण सुदामा |
| आनन्दप्रसाद कपूर | कलयुग | जमनादास मेहरा | भक्त चन्द्रहास |
| आनन्दप्रसाद कपूर | सुनैला विष | जमनादास मेहरा | पाप परिणाम |
| आनन्द प्रसाद कपूर | कृष्णलीला | जमनादास मेहरा | मोरध्वज |
| आनन्द प्रसाद कपूर | बिल्व मंगल | जमनादास मेहरा | पंजाब केसरी |
| आनन्द प्रसाद कपूर | गौतमबुद्ध | जमनादास मेहरा | सती चिन्ता |
| आनन्द प्रसाद कपूर | ध्रुवलीला | जमनादास मेहरा | भारत पुत्र |
| आनन्द प्रसाद कपूर | परीक्षित | जमनादास मेहरा | हिन्दू कन्या |
| आनन्द प्रसाद कपूर | संसार स्वप्न | जमनादास मेहरा | बसन्त प्रभा |
| किशनचंद 'ज़ेबा' | भारत दर्पण | | उर्फ एक पैसा |
| किशनचंद 'ज़ेबा' | गरीब हिन्दुस्तान | तुलसीदत्त 'शैदा' | भक्त सूरदास |
| किशनचंद 'ज़ेबा' | धर्म अधर्म युद्ध | तुलसीदत्त 'शैदा' | जनक नन्दिनी |
| किशनचंद 'ज़ेबा' | पद्मिनी | तुलसीदत्त 'शैदा' | नारी हृदय |
| किशनचंद 'ज़ेबा' | ज़ख्मी हिन्दू | तुलसीदत्त 'शैदा' | नन्ही दुलहिन |
| किशनचंद 'ज़ेबा' | शहीद सन्यासी | दुर्गाप्रसाद गुप्त | भक्त तुलसीदास |
| किशनचंद 'ज़ेबा' | देश दीपक | दुर्गाप्रसाद गुप्त | भारत |
| किशनचंद 'ज़ेबा' | नवीन भारत | | रमणी |
| किशनचंद 'ज़ेबा' | दानी करण | दुर्गाप्रसाद गुप्त | महामाया |
| किशनचंद 'ज़ेबा' | पतिव्रत | दुर्गाप्रसाद गुप्त | नवीन संगीत |
| किशनचंद 'ज़ेबा' | पत्नि भक्ति | दुर्गाप्रसाद गुप्त | नकाबपोश |
| जमनादास मेहरा | विश्वामित्र | दुर्गाप्रसाद गुप्त | गरीब किसान |
| जमनादास मेहरा | देवयानी | दुर्गाप्रसाद गुप्त | थियेटर बहार |
| जमनादास मेहरा | जवानी की भूल | दुर्गाप्रसाद गुप्त | देशोद्धार |

| | | | |
|---|---|---|---|
| दुर्गाप्रसाद गुप्त | दोधारी तलवार | शिवरामदास गुप्त | परिवर्तन |
| दुर्गाप्रसाद गुप्त | नल दमयन्ती | शिवरामदास गुप्त | पहली भूल |
| दुर्गाप्रसाद गुप्त | श्रीमती मंजरी | शिवरामदास गुप्त | दूज का चाँद |
| नारायणप्रसाद 'बेताब' | महाभारत | | |
| नारायण प्रसाद बेताब | गोरखधंधा | शिवरामदास गुप्त | दौलत की दुनिया |
| नारायण प्रसाद बेताब | ज़हरी साँप | | |
| नारायण प्रसाद बेताब | रामायण | राधेश्याम | वीर अभिमन्यु |
| नारायणप्रसाद बेताब | पत्नि प्रताप | राधेश्याम | रुक्मणी मंगल |
| नारायणप्रसाद बेताब | कृष्ण | राधेश्याम | श्रीकृष्ण चरित्र |
| | सुदामा | राधेश्याम | परम भक्त प्रह्लाद |
| बलदेवप्रसाद खरे | चन्द्रहास | राधेश्याम | द्रौपदी स्वयंवर |
| बलदेवप्रसाद खरे | परोपकार | राधेश्याम | ईश्वर भक्ति |
| बलदेवप्रसाद खरे | सत्यनारायण | राधेश्याम | उषा अनिरुद्ध |
| बलदेव प्रसाद खरे | सत्याग्रही | राधेश्याम | श्रवण कुमार |
| | प्रह्लाद | राधेश्याम | श्रीकृष्ण अवतार |
| बलदेव प्रसाद खरे | राजा शिवि | राधेश्याम | भारत माता |
| बलदेव प्रसाद खरे | प्रणवीर | हरिदास माणिक | संयोगिता हरण अथवा पृथ्वीराज |
| बलदेवप्रसाद खरे | सम्राट परीक्षित | | |
| बलदेवप्रसाद खरे | भारत रमणी | हरिदास माणिक | पांडव प्रताप अथवा युधिष्ठिर |
| बलदेव प्रसाद खरे | बभ्रुवाहन | | |